# काशी-रहस्यम्

डा० जगदीश नारायण दूबे
आचार्य, एम० ए०, पी-एच० डी०
प्राचार्य
सुधाकर संस्कृत महाविद्यालय
खजुरी-वाराणसी २

आदर्श प्रकाशन मन्दिर
खजुरी-वाराणसी

उ० प्र० संस्कृत अकादमी के आर्थिक सहयोग से

# काशी-रहस्यम्

श्लोक अंशों के रचनाकार

**कृष्णद्वैपायन महर्षि व्यास**

मूल्य—पैसठ रुपये


| | |
|---|---|
| संस्करण | १९८४ ई० |
| © | लेखकाधीन |
| आवरण | **प्रकाश**<br>हुकुलगंज, वाराणसी |
| ब्लाक | **अशोक ब्लाक वर्क्स**<br>आशापुर, वाराणसी |
| प्रकाशक | **आदर्श प्रकाशन मन्दिर**<br>खजुरी-वाराणसी |
| मुद्रक | **लक्ष्मी प्रिन्टर्स**<br>सा० २/३६४ ( आजगमढ़ रोड )<br>पाण्डेयपुर, वाराणसी |

# अपनी बात

पुराणों एवं धार्मिक ग्रन्थों के अवलोकन से यह ज्ञात होता है कि भगवान् शंकर के त्रिशुल पर स्थित तीन लोक से न्यारी मोक्षदायिनी धर्मस्थली काशी की रचना आशुतोष भगवान् शंकर के करकमलों सम्पादित हुई। काशी समस्त तीर्थों में श्रेष्ठ है। ऐसी नगरी का माहात्म्य लिखना पूर्वजन्म के संचित पुण्यं का फल एवं आत्मशुद्धि का मार्ग-निर्देशन है।

मेरा परिवार गणित एवं ज्योतिष के जगत प्रसिद्ध विद्वान महामहोपाध्याय पं० सुधाकर द्विवेदी का परिवार है। नाना स्वर्गीय पं० वीरभद्र मिश्र काशी के उद्भट विद्वान पं० शिवकुमार शास्त्री के अन्तरंगों एवं अपने समय में पंडितों के कोतवाल रहे हैं। पिताश्री के अग्रज स्वर्गीय पं० रमाशंकर द्विवेदी महाराज काशीनरेश के धर्माधिकारी थे। इसीलिए पारिवारिक संस्कार, आचार एवं विचार मेरे अन्दर काशी के विभिन्न स्वरूपों को प्रस्तुत करने के लिए प्रेरित करते रहे हैं। फलस्वरूप यह ग्रन्थ काशी के आध्यात्मिक सांस्कृतिक एवं ऐतिहासिक स्वरूप को प्रस्तुत करने का प्रयास है। इस कार्य में मुझे कितनी सफलता मिली है यह निर्णय मैं आप सभी महानुभावों पर छोड़ रहा हूँ।

उत्तर प्रदेश संस्कृत अकादमी के अध्यक्ष डा० पं० करूणापति त्रिपाठी एवं निदेशक पं० धर्मनारायण त्रिपाठी का मैं विशेष आभारी हूं जिनका सौजन्य सहयोग प्राप्त करके यह ग्रन्थ आपके समक्ष प्रस्तुत करने में समर्थ हो सका हूं।

इस ग्रन्थ के प्रति संपूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय, वाराणसी के कुलपति माननीय डा० रामकरन शर्मा की शुभकामनाएँ स्तुत्य हैं।

ग्रन्थ के प्रणयन में सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय, वाराणसी के पुराणेतिहास विभागाध्यक्ष डा० पारसनाथ द्विवेदी का मार्ग-निर्देशन एवं संस्कृत

प्रचारिणी सभा, काशी के अध्यक्ष तथा संसद सदस्य मौसेरे भाई पं० सुधाकर पाण्डेय की प्रेरणा अत्यन्त सराहनीय है।

ग्रन्थ के प्रकाशन में अखिल भारतीय शिक्षणालय प्रबन्धक संघ के महामंत्री अग्रज पं० जय नारायण दूबे एवं प्रसाद उच्चतर माध्यमिक विद्यालय के प्रधानाचार्य श्री यज्ञनारायण दूबे, मुद्रण में श्री हरि प्रसाद एवं प्रूफ संशोधन में डा० बद्रीनाथ पाण्डेय एवं आचार्य बच्चेलाल की अभिरुचि प्रशंसनीय है।

संभव है शीघ्रता में ग्रन्थ के प्रकाशन में कुछ त्रुटियां रह गई हों इसके लिए मैं सभी से क्षमा चाहूंगा तथा उन लोगों के प्रति विशेष आभारी हूंगा जो कि मुझे त्रुटियों से अवगत कराते रहेंगे जिससे कि सन्दर्भित त्रुटियों से बचा जाना संभव हो सके।

—डा० जगदीश नारायण दूबे

# विषयानुक्रमणिका

•

# पौराणिक दर्पण में काशी

उत्तर भारत में पतित पावनी पुण्यसलिला गंगा के पश्चिम तट पर बसी हुई काशी नगरी युग-युग से विभिन्न संस्कृतियों का संगम रही है। काशी का सर्वप्रथम उल्लेख अथर्ववेद के पिप्पलाद शाखा में मिलता है।[1] ज्ञान संहिता के अनुसार 'कर्मणा कर्षणात् सा वैकाशीति परिकथ्यते।' अर्थात् जो कर्मो (पापों) का क्षय कर दे वही काशी हैं। जावाल उपनिषद में काशी को अविमुक्त की संज्ञा देते हुए कहा गया है कि जहाँ लोग भक्ति की कामना से आकर उसे प्राप्त करें वही काशी है। काशी को यज्ञभूमि बतलाते शतपथ ब्राह्मण का कहना है कि—यः काशीनां भरतः सात्वतामिव।[2] कौशतकी की ब्राह्मणोंपनिषद् में भी अकाशयोग्निना दत्तं, कहा गया है।[3] पुराण के माध्यम से वेदव्यास कहते हैं कि—काशतेऽत्र यतो ज्योतिस्तनाख्येयमीश्वर अतो नामपरं चास्तु काशोति प्रथित विभो।' अर्थात अभिव्यक्ति से अलक्षित शिवलिङ्गस्वरूप एक महाशक्ति इस क्षेत्र में प्रकाशित है, इसी कारण इस क्षेत्र को काशी की संज्ञा दी जाती हैं। ईसा से कई हजार वर्ष पूर्व काशी विद्यमान थी। रामायण और महाभारत में काशी और काशिराज की चर्चा आयी है।

**काशी का आविर्भाव**—शिवपुराण में एक आख्यान है कि–जब भगवान शिव की पत्नी सती अपमानित होकर अपने पिता दक्ष के यहाँ हो रहे यज्ञकुण्ड में कूदकर मर गयीं तो उनके शोक में भगवान शिव उनका मृत शरीर लेकर विभिन्न स्थानों में घूमते रहे। जब वे वर्तमान मणिकर्णिका के पास पहुंचे तो सतो का सिर टूटकर वहीं गिर पड़ा। मोहवश शिव जी ने उसी स्थान को अपना स्थायी निवास बना लिया। शिव के गण भी वहीं आकर रहने लगे। उसी समय से इस स्थान का नाम गौरीमुख प्रसिद्ध हुआ। काशी रहस्य के अनुसार—प्रत्येक युग के अन्त में प्रलय होता रहा लेकिन छत्राकार काशी उससे अप्रभावित रही।[4]

**काशी के पौराणिक राजा**—महाभारत के अनुशासन पर्व में वर्णित है कि धन्वन्तरी के पुत्र केतुमान ( हर्यश्व ) काशी के राजा थे। युद्ध में हर्यश्व को हैहय पुत्रों ने मार डाला। हर्यश्व के बाद भीमरथ काशिराज हुए। भीमरथ को भी हैहय गणों ने मार डाला।[5] उसके पश्चात् दिवोदास काशी के राजा हुए। उन्होंने काशी में तप करके ब्रह्मा से वरदान मांगा कि देवता आकाश में स्थित हों और नागादि पाताल में रहकर पृथ्वी पर न आवें। इस वृतान्त को सुनकर शिवजी अपना लिङ्ग काशी में स्थित करके

---

१—अथर्ववेद–५-१२-१४ २—शतपथ ब्राह्मण–१३-५-७-२१ ३—ब्राह्मणोंपनिषद्–१३-५-४-१९ ४—काशी रहस्यम्–२-८९ ५—भागवत पुराण–९-१७-२-९

गणोंसमेत मन्दराचल चले गये ।[६] समस्त देवताओं को पृथ्वी छोड़कर चले जाने पर दिवोदास काशी में राज्य करने लगा ।

कालान्तर में महादेव जी शैलजा उमा से विवाह कर अपने ससुराल हिमालय में ही विहार कर रहे थे । एकदिन उमा की मां ने महादेव जी की निन्दा करते हुए उन्हें दरिद्र ठहराया । इसपर दुःखी होकर उमा ने भगवान शिव से कहा—'देव ! मैं अब यहाँ नहीं रहना चाहती । मुझे अन्यत्र अपने घर ले चलिये ।' इस पर शिव जी ने अपनी प्रिय लीलाभूमि काशी चलने का विचार किया । चूँकि उस समय काशी में दिवोदास राज्य कर रहा था इसलिए शिवजी ने उसे हटाने के लिए अपने गणों को आदेश दिया । गणों ने काशी जाकर कुण्डनाद नामक नाई को शिष्य बनाकर कल्याण-हेतु नगर के द्वारप्रान्त में गणपति की एक मूर्ति स्थापित करने का परामर्श दिया । कुण्डनाद ने द्वार प्रान्त में विधिपूर्वक निकुम्भ ( गणपति ) की मूर्ति स्थापित की । निकुम्भ अपनी पूजा पाकर काशीवासियों को वर देने लगा लेकिन दिवोदास राजा की रानी को एक पुत्र मांगने पर वरदान नहीं दिया । निकुम्भ के इस व्यवहार से राजा दिवोदास ने क्रोध में आकर निकुम्भ के स्थान का नाश कर दिया । उसने अवसर देखकर दिवोदास को शाप दे दिया । उस शाप से काशी नगरी धीरे-धीरे जनशून्य हो गयी । तब राजा दिवोदास ने गोमती-गंगा के संगम पर विराट नाम की एक नयी नगरी बसायी । और वहीं रहने लगा ।[७]

तदनन्तर भगवती पार्वती से परामर्श कर शिवने दिवोदास को धर्मच्युत करने के लिए चौसठ योगिनियां भेजीं । लेकिन काशी के तेज और दिवोदास की धर्मपरायणता के कारण कुछ न बिगाड़ सकीं । इसके पश्चात् सूर्य ने काशी आकर अपने १२ रूपों का प्रभाव फैलाया लेकिन वे भी असफल रहे । शिव जी ने धीरे-धीरे समस्त देवताओं को काशी भेज दिया लेकिन कोई भी दिवोदास को काशी से नहीं हटा सका । अन्त में शिव जी ने गणेश को ज्योतिषी के रूप में भेजा । दिवोदास गणेश की विद्या से प्रभावित हुआ । गणेश जी ने राजा को ब्रह्मज्ञान का उपदेश दिया । दिवोदास को राज्य से अरुचि हो गयी । उसने गणेश जी से मोक्ष हेतु परामर्श किया । गणेश जी ने कहा—'उत्तर से एक ब्राह्मण आयेंगे, उनके उपदेश से आपको मोक्ष प्राप्त होगा ।' तदनन्तर विष्णु ने आकर राजा को उपदेश दिया और काशी में शिवलिंग स्थापित करने को कहा । दिवोदास ने विधिपूर्वक शिवलिङ्ग स्थापित किया । उनके पश्चात् शिव जी पार्वती सहित काशी में पधारे । इसमें आचार्य का कार्य विष्णु ने किया । अन्त में

---

६—शिवपुराण-६-५ ७—ब्रह्माण्ड पुराण-११ अध्याय

दिवोदास ने वरुणा और अस्सि का भाग देवताओं को समर्पित करके मोक्ष प्राप्त किया ।[८]

दिवोदास की रानी औरस से उत्पन्न प्रतर्दन नामक पुत्र यज्ञप्रिय राजा हुआ । इनका समय भगवान रामचन्द्र का समय बतलाया जाता है । प्रतर्दन के दो पुत्र वत्स एवं गर्ग हुए । वत्स काशी के राजा हुए । वत्स की पत्नी मदालसा थी ! मदालसा के गर्भ से अलर्क हुए । अलर्क के समय में काशी राज्य बहुत विस्तृत हो गया ।[१०] अलर्क के बाद सन्नति, सुनीय, क्षेम्य, केतुमान सुकेतु, धर्मकेतु, सत्यकेतु, विभु, आनर्त, सुकुमार, कृष्टकेतु, वेणुहोत्र, भर्ग, भार्गभूमि ने काशी में राज्य किया ।

वैदिकयुग में स्थानवाचक प्रथा के अनुसार काशी के राजाओं को कास्य कहकर सम्बोधित किया जाता था । इस तरह पौराणिक युग में सभी लोगों से पूजित भगवान शिव काशी में विराजमान रहे ।

काशी नगरी के प्राचीन अवशेषों का पता १९४० ई० में रेलवे द्वारा करायी गयी खुदाई से चलता है । इसमें कुछ ऐसे अवशेष प्राप्त हुए हैं जिससे यह ज्ञात होता है कि यह नगर ७०० ई० पू० में पूर्ण अस्तित्व में था । ये अवशेष काशी के राजनैतिक धार्मिक एवं सामाजिक इतिहास के विविध पक्षों की पुष्टि करते हैं ।

## ऐतिहासिक दर्पण में काशी

महाजनपद काल में काशी का स्वतन्त्र अस्तित्व था । ब्रह्मदत्त वंश का राजा राज्य करता था । उस समय यह राज्य तक्षशिला के समान ही विद्याकेन्द्र था ।[१४] यहां का राजाकाशिराज न्यायप्रिय एवं शान्तिप्रिय था ।

इसकाल में दिवाली, छत्र-मंगल, हस्तिमंगल, मदनोत्सव, जलोत्सव विशेष रूप से मनाया जाता था । काशी में जो वस्त्र बनते थे उन्हें काशी कुत्तय कहते थे ।[१५] ये कपड़े मुलायम एवं नीले होते थे। यहां के लोग चन्दन प्रयोग करते थे।[१६] काशी में अन्तिम छोर पर ५०० बढ़ई रहते थे । वे सब कुछ निर्माण कर सकते थे ।[१७] यहां चूड़ी और हाथीदाँत के सामान बनते थे, इनके अलग-अलग बाजार थे। काशी व्यापार का केन्द्र था । ये तक्षशिला और श्रीवस्ती से विशेष व्यापार करते थे यहां घोड़ों का[१८] व्यापार भी होता था ।[१९] यहां पर आचार्य-धर्म का विशेष जोर था ।[२०] वैश्याओं की अच्छी बस्ती थी ।[२१]

---

८—ब्रह्माण्ड पुराण १२ वां अध्याय ९—विष्णु पुराण ४-८-१२-२१
१०—वायु पुराण-२-३०.६४-७५ ११—हरिवंशपुराण-१२९.२९-३४,७२-८२
१२—ललितविस्तर अध्याय-२९ १३—काशीका इतिहास-राजा मोतीचन्द्र-४५-४६
१४—कुलुक जातक १५—जातीवाद जातक १६—मातंक जातक १७—मोर जातक
१८—चम्म जातक १९-पुन्तक्क जातक २०—राध जातक २१—सुलसा जातक

जब काशी में देवदत्त राज्य कर रहा था उस समय भारत में बौद्धमत प्रबल हो उठा। तो ईसा पूर्व ५०० में शाक्यसिंह ने सारनाथ में बौद्ध मन्दिर स्थापित किया और वहीं उपदेश देने लगा। हिन्दूराजा देवदत्त के प्रभाव से काशी में बौद्धधर्म की उन्नति न हो सकी, तो बौद्धराजा शिशुनाग ने देवदत्त को जीतकर उसे अपने राज्य के अधीन कर लिया। शिशुनागवंश का पाचवाँ राजा विम्बिसार जब ई० पूर्व ६४२ में राजा हुआ तो उसने बलपूर्वक काशी के कुछ सनातनियों को छोड़ समस्त भारतवर्ष को बौद्धधर्म में दीक्षित कराया। इस काल में काशी राज्य विम्बिसार के अधीन था। काशी की देख-रेख प्रसेनजित करता था। प्रसेनजित के बाद काशी कोशल का राजा विडूडभा हुआ उसके बाद ४५९ ई० पू० में काशी मगध में मिला लिया गया। उसके बाद ३२६ ई० पू० तक काशी पर नन्दवंश का अधिकार रहा। ३२१ ई० पू० में मौर्य साम्राज्य की स्थापना हुई। ई० पू० १८४ में शुंगवंश का अधिकार मगध पर रहा। राजघाट में मिली मुद्रा के अनुसार यह पता चलता है कि इस युग में काशी पर कौशांवी के राजवंश का अधिकार था। इस काल में व्यापारी लोग वाराणसी को 'जित्वरी' के नाम से पुकारते थे।

आन्ध्रवंशो के अधीन काशी कई वर्षों तक रही। इनके पतन के पश्चात् गुप्त तथा उज्जैन नरेशों का प्रभुत्व रहा। इस वंश के अन्तिम शासक स्कन्दगुप्त को कोई सन्तान नहीं थी फलस्वरूप अपने दौहित्र हर्षवर्द्धन को उन्होंने ६४० ई० में शासन की वागडोर थमा दिया। कुछ वर्ष बाद कन्नौज के नरेश यशोवर्मा ने अपने अधीन कर लिया। यशोवर्मा की कश्मीर युद्ध में मृत्यु हो गयी, हैहयवंशीय राजा वनार ने ७४१ ई० में काशी का राज्य संभाला। बनार के बाद १०९६ ई० में कर्णदेव राजा हुए। कुछ वर्ष बाद बंगाल के पालवंशीय महिपाल ने राज्य किया। कालान्तर में इसी वंश के राजा चन्द्रदेव का अधिकार हो गया। चन्द्रदेव के बाद उनके पुत्र मदनपाल तथा मदनपाल के बाद उनके पुत्र गोविन्दचन्द्र एवं गोविन्दचन्द के बाद विजय राजा हुए। उनके पुत्र जयचन्द्र ने काशी का राज्य संभाल कर मन्दिरों का जीर्णोद्धार करवाया।

थोड़े-थोड़े काल तक कई राजा हुए उनमें कर्णपाल एवं अर्जुनपाल का नाम विशेष उल्लेखनीय है। फिरोजतुगलक ने काशी पर आक्रमण कर उसे अपने अधीन कर

लिया। फिरोज तुगलक की मृत्यु के बाद सिकन्दर लोदी ने काशी पर अधिकार कर लिया। कुछ समय पश्चात डोमनदेव ने भी शासन किया। १५२७ ई० में बाबर ने काशी पर आक्रमण कर अपने अधिकार में कर लिया। तुगलक वंशीय शेर खां ने पुनः काशी को अपने अधिकार में कर लिया। काशी पर कुछ समय तक शेरशाह सूरी का अधिकार रहा। १५५६ ई० में अकबर ने अपने अधिकार में ले लिया। १५६६ ई० में खनेजमा ने काशी को अपने अधीन कर लिया। अकबर ने १५६७ ई० में खनेजमा को मारकर काशी का शासन मुनइन खां को सौंप दिया। सन् १९५९ में औरंगजेब ने काशी पर आक्रमण कर उसका राजा अपने पुत्र मुहम्मदशाह को बनाया। १७३८ ई० में मंशाराम सिंह ने मुहम्मदशाह से काशी का पट्टा लिखवाया। मंशाराम सिंह के पश्चात् उनके पुत्र बलवन्त सिंह को मुहम्मदशाह ने काशी का राजा घोषित किया। बलवन्त सिंह को छत्राणी रानी से एक सन्तान हुई। उनका नाम चेतसिंह था। बलवन्त सिंह के परिवार के लोग चेतसिंह की जगह उनके भतीजे मनियार सिंह को काशी का उत्तराधिकारी घोषित किये। १७७० में बलवन्त सिंह की मृत्यु के पश्चात् चेतसिंह ने दुर्ग पर अधिकार कर लिया और अवध के नवाब से सन्धि कर अपने को काशी का राजा घोषित कराया। १७८१ ई० में वारेनहेस्टिंग्स ने काशी को अपने अधिकार में ले लिया और बलवन्त सिंह के दौहित्र महीप नारायण सिंह को राजा घोषित किया। सन् १७९५ ई० में राजा महीप सिंह की मृत्यु के पश्चात् उनके ज्येष्ट पुत्र उदित नारायण राजा हुए। राजा उदित नारायण को कोई सन्तान नहीं थी इसलिए अपने बड़े भाई के पुत्र ईश्वरी नारायण सिंह को दत्तक पुत्र बनाया। १८३५ में उदित नारायण सिंह काशी के राजा हुए। १८८९ में राजा ईश्वरी नारायण सिंह की मृत्यु हो गयी। ईश्वरी नारायण को कोई सन्तान नहीं थी इसलिए अपने भाई नर नारायण सिंह के पुत्र प्रभु नारायण सिंह को दत्तक पुत्र बनाया और उनकी मृत्यु के पश्चात् प्रभु नारायण सिंह काशी के राजा हुए। प्रभु नारायण सिंह को कोई संतान नहीं थी इसलिए उन्होंने अपने चचेरे भाई विभूति नारायण सिंह को गोद लिया। काशीवासी अनौपचारिक रूप में उन्हें काशीनरेश मानते हैं।

●

# सांस्कृतिक दर्पण में काशी

गंगा के बायें तट पर वरुणा-अस्सी के मध्य बसी हुई अति प्राचीन नगरी काशी भारतीय संस्कृति का दर्पण है। वैष्णव, शैव, तांत्रिक, बौद्ध, जैन आदि समस्त सम्प्रदाय के लोग काशी को अपना तीर्थस्थल मानते हैं। भगवान बुद्ध ने अपना प्रथम उपदेश यहीं दिया था। जैनधर्म के चार तीर्थंकर यहों पैदा हुए थे। शताब्दियों पूर्व शंकराचार्य ने दक्षिण भारत से पधार कर हमारी हिन्दू-संस्कृति को नये सिरे से प्रतिस्थापित किया। काशी की संस्कृति का वर्णन पुराणों और प्राचीन संस्कृत साहित्य में पर्याप्त मिलता है। काशी सर्वदा विद्वानों, संतों भक्तों का केन्द्र रही है। वैदिक काल में काशी धर्म का केन्द्र थी। यहाँ के आचार्य सूदूर राज्यों एवं देशों में जाकर अपने धर्म का प्रचार करते थे। विद्याध्ययन एवं शास्त्रार्थ के प्रमाण धार्मिक ग्रन्थों में मिलते हैं। यह नगरी चैतन्य महाप्रभु, रामानुज, वल्लभाचार्य, कबीर, गुरुनानक, तुलसीदास आदि अनेक संतों की साधना--भूमि रही है। विभिन्न धर्मावलम्बियों ने इस नगरी की प्रतिष्ठा में अनेक मन्दिरों, धार्मिक स्थलों आदि का निर्माण कराया।[1]

**मठ और अखाड़े**--शक्ति सम्प्रदायों और बौद्धों के वज्रयान से पूर्ण मंत्र-तन्त्र का भी यहाँ काफी प्रचलन रहा है। वामाचार, एवं कौलाचार के साधक काशी को सिद्धपीठ मानकर निवास करते हैं। चौसट्टीघाट के आसपास एवं लक्ष्मीकुण्ड पर पोखरे वाले मठ के सामने एवं नवदुर्गा मन्दिरों में गुह्य साधनाएँ होती हैं। काशी में मुख्यरूप से दस अखाड़े और उनके मठ विशेष प्रसिद्ध हैं—सागर, अरण्य, वन भारती, पुरी, गिरी, आनन्द, निरंजनी, निर्वाणी, जूना। लिङ्गायत सम्प्रदाय के विश्वाराध्य मठ में कोटि शिवलिङ्गों की स्थापना की गयी है। यह मठ दक्षिण भारतियों का प्रमुख देवस्थल है। जंगमवाणी में जंगमों का मठ है। गुरुनानक के अनुयायियों की २४ संगतें (मठ) नगर के विभिन्न स्थानों में स्थापित हैं। जिनमें पाठ व ज्ञान-चर्चा होती है।

सिन्धियों के धर्मगुरु उदासीन सम्प्रदाय वालों का साधुबेला आश्रम नामका एक मठ अस्सी पर है। आसभैरव के बगल में शहजारे बाबाका मठ है एवं कमच्छा में गुरुबाग का है जिसमें गुरुवाणी आदि होती है। रामानन्द सम्प्रदाय का एक मठ पंचगंगा घाट पर है,

---

१—विभिन्न सम्प्रदायों के भूमिवासी—पं० उदय शंकर शास्त्री।

माधवदास के धरहरा के नीचे रामानन्द की मढी है। जहाँ ध्यान, संकीर्तन पूजन होता रहता है। कबीरचौरा मुहल्ले में कबीर मठ है उसी मठ से सटा हुआ एक टीला है जिसे नीरुटीला कहा जाता है। कहते हैं कि यहाँ स्थित दोनों कब्रें नीरु और नीमा की हैं। कबीर के चार प्रधान शिष्यों के चार मठ हैं। सूरत गोपाल का कबीरचौरा का मठ, धर्मदास का पियरी मुहल्ले का मठ, जागू का लहरतारा का मठ। भागू का मठ कबीर चौरा के बगलमें था लेकिन मृतप्राय है। इंगलिशिया लाइन के चौराहे के पास रैदास जी का मठ है। अस्सी मुहल्ले में दादुदयाल सम्प्रदाय के अनुगामी सुरेका ने एक मठ बनवाया जहाँ सत्संग होता है। अघोर सम्प्रदाय को दो भागों में विभक्त करने वाले काशी के रामगढ़ निवासी बाबा कीनाराम ने अघोर पथ की वाम परम्परा शुरू की। क्रिमिकुण्ड पर कीनाराम का मठ हैं, यहाँ भाद्र मास की शुक्ल ६ तिथि को सात गद्दियों के महन्त दो दिनों तक सत्संग करते हैं तथा मेला लगता है। तुलसी मन्दिर के निकट गेरुए रंग से पुता गणेश मठ है। इसे चिम्मा जी अप्पा ने बनवाया था। महामण्डलेश्वर विद्यानन्द जी महाराज का गीताधर्म मठ मिश्रपोखरा में है। स्वामीनारायण सम्प्रदाय का एक मठ मछोदरी तालाब के सामने बना है। गुजरात में इसकी बड़ी प्रतिष्ठा है। इसमें ग्रन्थों का पाठ एवं धार्मिक चर्चा होती है। राजघाट के पास वरुणा के किनारे तोताद्रि मठ है, जो दक्षिण भारत के लोगों में विशेष प्रसिद्ध है।

**काशी के घाट**–गंगा के किनारे निर्मित काशी के घाट भारत के सांस्कृतिक धरोहर हैं। युग-युग से प्रातःकालीन सूर्य की प्रथम रश्मियों के साथ गंगा के तट पर धार्मिक लोगों द्वारा हर-हर बम-बम के साथ स्नान, ध्यान पूजन एवं कीर्तन का कार्य शुरू हो जाता है।

ऐतिहासिक तथ्यों के आधार पर यह ज्ञात होता है कि काशी के घाटों का सर्वप्रथम निर्माण अकबर काल में मराठों द्वारा कराया गया। **राजघाट**–इस घाट को १८६८ई० में पेशवा के नायक राजा विनायक राव ने बनवाया था। **वरुणा संगमघाट**–यह घाट गंगा और वरुणा के संगम पर कच्चा बना है। **प्रहलादघाट, गायघाट**–छोटा–एवं कच्चा है। **लालघाट**–राजा बलदेव दास बिड़ला ने बनवाया। **बद्री का परकोटा**–इसे महाराज बुंदी ने बनवाया। **पंचगंगाघाट**–इसे श्रीपत राव ने बनवाया। **दुर्गाघाट**, ब्रह्माघाट–को

१७४० ई० में नारायण दीक्षित काय गांवकर ने बनवाया। **गणेशघाट**—इसे माधव राव पेशवा नें बनवाया। **रामघाट**–२०० वर्ष पूर्व महाराज जयपुर ने बनवाया। **भोसलाघाट**-महाराज नागपुर ने ऊन्नीसवी शताब्दी में बनवाया। **संकटाघाट**-१८२५ ई० में विसम्भर पण्डित की विधवा पत्नी ने बनवाया। **सिन्धियाघाट**–यह पुराना विश्वेशर घाट है। इसे ग्वालियर की महारानी वैजावाई ने सन १८३० में बनवाया। पुनः १८४९ में इसका जीर्णोद्वार उसी राज्य द्वारा कराया गया। **मणिकर्णिकाघाट**–१७२० ई० में सदाशिव नायक ने सर्वप्रथम इस घाट का निर्माण कराया। इसके पश्चात् अठारहवीं सदी वे अन्त में इन्दौर राज्य की अहिल्यावाई ने इसका कायाकल्प कराया। **ललिताघाट**–इसे नेपाल के महाराजा ने बनवाया था। **मीरघाट**--काशी नरेश के भूतपूर्व दीवान मुंशी दयाशंकर ने बनवाया। **त्रिपुरा भैरवी**–यह घाट कच्चा है। **मानमन्दिर घाट**–१६०० ई० में अजमेर नरेश राजा मानसिंह ने बनवाया। **घोड़ा घाट राजेन्द्र प्रसाद घाट**–यह पक्का घाट है। **दशाश्वमेध घाट**--वालाजी वाजीराव ने १७४८ ई० में बनवाया। **अहिल्याबाई घाट**–को महारानी अहिल्यावाई ने अपने काशी-प्रवास के समय बनवाया था। **मुंशीघाट**--नागपुर राजा के मंत्री श्रीधर मुँशी ने १८१२ ई० में बनवाया। पहले यहाँ किला था। **राणा घाट**–उदयपुर के महाराणा ने सत्रहवीं सदी में बनवाया। **चौसट्टी घाट**--बंगाल के राजा दिगपति ने सत्रहवीं शताब्दी में बनवाया। **पाण्डेयघाट**–अठारहवीं शताब्दी में काशी के पण्डों के नाम पर पड़ा है। **राजाघाट**—नायब राजा विनायक राव नें बनवाया। **नारद घाट**–कचचा घाट है। **हनुमान घाट**–सत्रहवीं शताब्दी में जूना अखाड़ा के नागाओं द्वारा निर्मित है। **हरिश्चन्द्रघाट**—इसका अस्तित्व आदिकाल से है। कहा जाता है कि यह एक प्राचीन स्मशान घाट है! **केदार घाठ**--इसे महाराज चेतसिंह ने बनवाया। **ढुण्डी घाट**–इसे ढुण्डी सम्प्रदाय के लोगों ने बनवाया। **शिवाला घाट**–महाराज बलवन्त सिंह के कोषाध्यक्ष ने बनवाया। **वक्षराज**--वक्षराज ने बनवाया था। बाद में जैनियों ने खरीद लिया। **अक्रूरघाट**–स्व० शिवप्रसाद गुप्त के पूर्वजों ने बनवाया। **जानकीघाट**–सुरसरी की रानी ने बनवाया। **पानीकलघाट**--इसके द्वारा नगर में जल वितरित किया जाता है। **तुलसीघाट**—सोलहवीं शताब्दी में काशिराज द्वारा बनवाया गया। **वाजीरावघाट**–पूना नरेश वाजीराव पेशवा ने सत्रहवीं शताब्दी में बनवाया। **रीवाघाट**–महाराजा रणजीत सिंह के पुरोहित श्री लला मिश्र ने बनवाया। **अस्सीघाट**–यह घाट कच्चा है। अठारहवीं शताब्दी मे बिहार की सुरसरी की रानी साहिबा इस घाट को बनवाना चाहती थी। पत्थर आदि गिरे लेकिन कार्य अपूर्ण रह गया।

---

**काशी का इतिहास—राजा मोतीचन्द पृष्ठ—३८०**

## मन्दिर

**विश्वनाथ मन्दिर**—इतिहासकारों का मत है कि यहाँ प्रथम विश्वनाथ मन्दिर ईसासे १९४० वर्ष पूर्व बना था इसे विश्वेश्वर भी कहते थे। गत दो हजार वर्षों में इसे कई स्थानों पर स्थापित किया गया लेकिन शिवलिङ्ग वही पुराना है। गजेटियर के अनुसार सन् ११ ९४ में शहाबुद्धीन गोरीने काशी पर आक्रमण कर विश्वेश्वर का मन्दिर तोड़वा दिया। अलतमश के शासन काल में गुजरात के सेठ वस्तुपाल ने पुनः वही बनवाया। १४४७ में जौनपुर के शर्कीवंश सुलतान महमूद-शाह ने उसे तोड़वाकर बनवा दिया। तीसरी बार ज्ञानवापी ( वर्तमान मस्जिद ) में मूर्ति स्थापना हुई, सन् १४९४ में सिकन्दर लोदी ने इसे तोड़वा दिया। १५३१ ई० में नीलकंठी टीकाकार नारायण भट्ट ने ज्ञानवापी पर मन्दिर बनवाकर वहीं विश्वेश्वर को स्थापित किया। चौथी बार १६९६ ई० में औरंगजेब ने इसे तोड़वाकर मस्जिद बनवादिया। औरंगजेब के आक्रमण के समय पण्डितों ने गुप्त रूप से विश्वेश्वर शिवलिङ्ग को ज्ञानवापी के कुए में डाल दिया। १६६९ ई० से १७८५ ई० अर्थात ११६ वर्षो तक विश्वेश्वर लिङ्ग की विधिपूर्वक स्थापना का उल्लेख नहीं मिलता। एक दिन विश्वनाथ ब्रह्मचारी ने स्वप्न देखा कि विश्वेश्वर जी नर्मदा में हैं। उस ब्रह्मचारी ने अहिल्यावाई के समक्ष ही कूप में गोते लगाकर विश्वेश्वर का लिङ्ग निकाला और उसे विधिपूर्वक १७८६ ई० में स्थापित किया। अहिल्यावाई ने वहीं मन्दिर बनवादिया। १८३९ ई० में पंजाब के महाराजा रणजीत सिंह ने साढ़े वाइस मन सोना लगवाया। वाइसराय अरविन महोदय ने चांदी सोने की गंगा जमुनी, पंचपात्र, आचमनी और आधार अर्पण किया। नेपाल नरेश चन्द्रशेखर जंगबहादुर ने अष्टधातु का बृहदाकर घन्टा चढ़ाया। बीसवीं सदी के उतरार्ध में इस मन्दिर में काफी अव्यवस्था हो गयी। ४।५ जनवरी १९८३ की रात्रि में विश्वनाथ जी के लिङ्ग के अरघे से चोर लोग सोना चुरा ले गये। वे पकड़े गये। अप्रैल १९८३ में इसकी व्यवस्था उत्तर प्रदेश सरकार ने लेली। यह एक ऐसा मन्दिर है जहाँ संसार के किसी भी धर्म या सम्प्रदाय का यात्री आता है तो इनके दर्शन अवश्य करता है। काशी-निवासियों का ऐसा विश्वास है कि उनके सम्पूर्ण कुशलक्षेम की रक्षा भगवान विश्वनाथ ही करते है। पूर्व में इस शिवलिङ्ग के स्थापित मन्दिर का नाम विश्वेश्वर रहा हैं। बाद में यह विश्वनाथ मन्दिर के नाम से विख्यात हुआ।

**अन्नपूर्णा मन्दिर**—विश्वनाथ मन्दिर के निकट अन्न की अधिष्ठात्री देवी का एक मन्दिर है। इनकी पूजा से अन्न की कमी नहीं रहती। इस मन्दिर में ऊपरी मंजिल में

स्वर्ण की चार मूर्तियाँ अन्नपूर्णा, विश्वनाथ, लक्ष्मी और पृथ्वीमाता की हैं। निचली मंजिल में अन्नपूर्णा की रजतमूर्ति हैं। रजतमूर्ति की वर्षभर पूजा होती है। स्वर्ण-मूर्तियों की पूजा अन्नकूट के अवसर पर होती है। **राममन्दिर**—अन्नपूर्णा मन्दिर के निकट स्थित इस मन्दिर को पुरुषोत्तम दास खत्री ने बनवाया। इसमें कालीजी, जगन्नाथ जी विष्णुलक्ष्मी रामपंचायत, राधाकृष्ण, शिवपार्वती और नृसिंह भगवान की मूर्तियाँ स्थापित हैं। **ढुण्ढीराज गणेश**—गणेश राम मन्दिर के मुख्यद्वार के निकट की गली में ढुण्डिराज गणेश की विशाल मूर्ति है। **सत्यनारायण मन्दिर**—इसे रुक्मानन्द जी बागला ने बनवाया है। मन्दिर में सत्यनारायण की स्वर्ण-मूर्ति स्थापित है यहाँ श्रावण मास में झूलाकी झाँकी होती है। **आदिविश्वेश्वर मन्दिर**--सत्यनारायण मन्दिर के पीछे विशेश्वर का मन्दिर है। इसका निर्माण जयपुर नरेश ने कराया। **मृत्युञ्जयमहादेव**—यह दारानगर मुहल्ले में स्थित है। इनके दर्शन से लोग रोगमुक्त हो पाते हैं। **कालभैरव**--प्रथम स्थान औंकारेश्वर के पश्चिम कपालमोचक सरोवर के तटपर था। तेरहवी शताब्दी के बाद मकान नं के ३२।२२ में हुआ। १७१५ ई० में बाजीराव पेशवा द्वारा भव्यमूर्ति खड़ी हुई। इन्हें काशी का कोतवाल कहते हैं। **पंचक्रोशीमन्दिर**—गोलागली स्थित इस मन्दिर का निर्माण सन् १९५१ में गण्डामल जी खत्री ने किया था। मन्दिर में काशी खण्डोक्त समस्तदेवताओं की प्रतिमायें हैं। मन्दिर के मध्य में स्फटिक के एकादश शिवलिङ्ग स्थापित हैं। **विशालाक्षी**—मीरघाट पर स्थित इस मन्दिर में विशालाक्षी देवी की विशाल मूर्ति स्थापित हैं। **केदार जी**--पूर्व में केदारघाट पर म० नः बी ६।१०८ में थे। वंतमान में सी० के० ७।१३३ में है, इसमें वृहद शिवलिङ्ग स्थापित है। **संकटमोचन**--बनारस हिन्दूविश्वविद्यालय के निकट गोस्वामी तुलसीदास द्वारा निर्मित बीसवी सदीके उतरार्ध में विशेष चर्चित है। **दुर्गाजी**—दुर्गाकुन्ड पर मकान नं० बी २७।२ में स्थित है। इसीसे लगा दुर्गा जी का विशाल मन्दिर है।

## काशी की सात पुरियां

**अयोध्या**—यह पंचक्रोसी वाले मार्ग पर वर्तमान रामेश्वर वाला क्षेत्र कहलाता है। **मथुरा**—यह पंचक्रोशी मार्ग पर नक्खी घाट स्थित क्षेत्र है। **काशी**—इसके अन्तर्गत ललिताघाट में पड़ने वाला क्षेत्र आता है। **विष्णुकांची**—इसके अन्तर्गत पंचगंगा वाला क्षेत्र पड़ता है। **आवंतिका**—यह वृद्धकाल का क्षेत्र है। **द्वारिका**—यह संकूलधारा वाला भाग है। **माया**---इसके अन्तर्गत संगमेश्वर रानी सुरसरी के मन्दिर के पास लोलार्क नदैली वाला क्षेत्र आता है।

## काशी के देवी-देवता

**ज्योतिर्लिङ्ग**—काशी में शिवलिङ्ग पूजन का परम्परा आदिकाल से चली आ रही है। मनोवृत्तियों के अनुसार काशी में तीन प्रकार के शिवलिङ्ग मिलते हैं—महर्षि एवं ब्राह्मण जो सतोगुण प्रधान होते हैं श्वेत रंग, राजे-महराजे जो रजोगुण प्रधान होते हैं लाल रंग एवं जो लोग तमोगुणप्रधान होते हैं काले रंग के शिवलिङ्ग की पूजा करते हैं। यद्यपि काशी में ५४ शिवलिङ्ग हैं लेकिन द्वादश ज्योतिर्लिङ्गों का विशेष महत्व है, उनकी स्थिति निम्न प्रकार है—

केदारेश्वर ( केदारघाट ) रामेश्वर ( मानमन्दिर ) गोकर्णेश्वर ( कोदई चौकी ) विशेश्वर ( प्रसिद्ध ) शैलेश्वर ( मछिया घाट ) त्रयंबकेश्वर ( हौज कटरा ) वागेश्वर ( काशीकरवट के पास ) महाकालेश्वर ( वृद्धकाल ) नागेश्वर ( भोसलाघाट ) घृष्णेश्वर ( मछोदरी पार्क की उत्तर दिशा में )

**कालभैरव**—नगर का आरक्षाधिकारी ( कोतवाल ) श्री कालभैरव हैं। आपका सिद्धस्थान पवित्र मन्दाकिनी ( मैदागिन ) भैरवनाथ मुहल्ले में अग्निकोण में स्थित है। कालभैरव अन्य आठ स्थानों पर अपने आठ अंशों में विभिन्न नामों से विराजमान हैं जिन्हें अष्टभैरव कहा जाता है।

**रुरुभैरव**— हनुमान घाट पर महाप्रभु बैकुण्ठ जी के पास स्थित हैं। **चण्डभैरव**–दुर्गाकुण्ड स्थित श्री दुर्गाजी के मन्दिर के दक्षिणी दालान में श्री भद्रकाली के दाहिनी ओर स्थित हैं। **असितांग भैरव**—वृद्धकाल में स्थित हैं। अमृतकूप से पूर्व मस्तक पर सिन्दूर लगा है। **श्री कपाल भैरव**–लाट भैरव कपाल मोचन तीर्थ पर स्थित है। वटुक भैरव—कमच्छा में स्थित हैं। **उन्मत्त भैरव**–देवरा ग्राम पंचक्रोशी मार्ग पर कंदवा से भीमचण्डी जाते समय ४ मील आगे स्थित हैं। **संहार भैरव**–पाटन दरवाजा गायघाट में स्थित हैं। **भीषण भैरव**–भूतभैरव महाल में नवकाश के पीछे भूतभैरव के नाम से विख्यात है। ये आठ भैरव अपने-अपने क्षेत्र की नाकेबन्दी करके आधिव्याधियों से काशी की रक्षा करते हैं तथा शरण में आये हुए भक्तों का भय निवारण करते हैं। भैरव की सेवा करने वाले मनुष्य भैरवी यातना से मुक्त रहते हैं। पुराणों में वर्णित

---

४. काशी का रथयात्रा मेला—विश्वनाथ मुखर्जी

५. ५, वाराणसी जो लक्खी मेले के लिए विख्यात है—एम भारती

६. काशी के इतिहास राजामोती चन्द। ७ न्यारे बनारस की निराली घटनाएँ डा० भानु शंकर मेहता

है कि काशी में यमराज का शासन नहीं बल्कि यहाँ तो कालराज का शासन चलता है। इन भैरवों के अतिरिक्त तीन और भैरव हैं। १. आस भैरव–नीचीबाग और चौक के बीच में इनकी प्रतिमा स्थित है २. आनन्द भैरव–सांगवेद विद्यालय के समीप अवस्थित है–वटुक भैरव–चौखम्बा के समीप गोपाल मन्दिर के पास इनका मन्दिर स्थित है।

**काशी की नव-गौरी**—चैत्रमास के नवरात्र में नव-गौरी के दर्शन का विधान बतलाया गया है। **मुख निमीलिका–गौरी**–गाय घाट के किनारे श्री राममन्दिर में स्थित हैं। **ज्येष्ठा गौरी**–भूतभैरव मन्दिर के पीछे इनका मन्दिर है। **सौभाग्य गौरी**–चौक में श्री सत्यनारायण मन्दिर के बगल में आदि विश्वनाथ के पूर्व इनका मन्दिर स्थित हैं। **शृंगार गौरी**–ज्ञानवापी मस्जिद के पीछे चबूतरे की दिवाल पर स्थित है सिन्दूर लगा है। **विशालाक्षी गौरी**–मीरघाट के समीप इनका प्रसिद्ध मन्दिर स्थित है। **ललिता गौरी**–ललिता घाट पर इनका मन्दिर स्थित है। **भवानी गौरी**–श्रीअन्नपूर्णा मन्दिर से सटे राम मन्दिर के दक्षिण चबूतरे पर श्री जगन्नाथ जी के दाहिनी ओर इनका मन्दिर स्थित है। **मंगला गौरी**–दूध विनायक महाल के समीप बाला घाट के ऊपर इनका प्रसिद्ध मन्दिर है। **महालक्ष्मी**–लक्ष्मीकुण्ड पर इनका मन्दिर स्थित है।

**नवदुर्गा**—आश्विन मास के नवरात्र में नव दुर्गा के दर्शन करने का विधान है। **शैलपुत्री**—काशी रेलवे स्टेशन से उत्तर की दिशा में वरुणा संगम तट पर स्थित हैं। **ब्रह्मचारिणी**—दुर्गाघाट महाल में इनकी विख्यात प्रतिमा स्थित है। **चित्रघंटा**—चौक थाना के सामने चित्रघंटा महाल में इनकी प्रतिमा है। **कूष्माण्डा**—दुर्गाकुण्ड पर श्री दुर्गाजी के नाम से प्रसिद्ध हैं। **स्कन्ध-माता**—जैतपुरा महाल में श्री वागेश्वरी देवी के नाम से विख्यात मन्दिर हैं। **कात्यायिनी**—सिद्धेश्वरी महाल में आदि विशेश्वर के मन्दिर के पूर्व में स्थित है। **कालरात्रि**—श्री अन्नपूर्णा मन्दिर के पीछे कालिका गली में इनकी प्रतिमा है। **महागौरी**—श्री अन्नपूर्णा माता को ही कहा जाता है, प्रसिद्ध विश्वनाथ मन्दिर के पूर्व विशाल मन्दिर है। **सिद्धिदात्री दुर्गा**—सिद्धमाता की गली में इनकी प्रतिमा स्थापित है।

**विनायक**—भगवान शंकर ने गणेश जी को ही अपने गणों का अधिपति बनाया था, इसलिए उन्हें ही गणपति' शब्द से अलंकृत किया गया। गणपति गणेश सौम्य एवम् शालीन प्रकृति वाले होने से ही गणपति थे। भगवान शंकर असुरों का संहार करने के लिये गणों को निर्देशित करते थे, जिनका नेतृत्व विनायक करते थे। पुराणों का काल प्रायः चौथी शताब्दी के आस-पास ही निर्धारित किया गया है। इसलिये विनायक की प्रतिमायें प्रायः चौथी शताब्दी के पूर्व अप्राप्य हैं। गणपति विनायक ने असुरों को

परास्तकर काशी को शिवनगरी अविमुक्त काशी के रूपमें प्रतिष्ठित होने में सहायता की थी। स्कन्दपुराण के काशी खण्ड में काशी की सुरक्षा हेतु ५६ विनायकों की चर्चा की गई है। प्रत्येक दिशा की सुरक्षा हेतु १४ विनायक संरक्षित किये गये हैं। चारों दिशाओं की सुरक्षा हेतु विनायकों की संख्या ५६ है। सभी विनायकों का अपना अलग-अलग वैशिष्ट्य है। सभी विनायकों के विभिन्न स्वरूप मात्र ढुण्ढीराज विनायक ही है। स्कन्दपुराण में जिन ५६ विनायकों की प्रतिमाओं का उल्लेख किया गया है ये सभी प्रतिमायें आज भी यथास्थान सुरक्षित हैं। इन विनायकों की सूची और वैशिष्ट्य इस प्रकार है—**अभयद विनायक**–यह सभी प्रकार के भय का निवारण करते हैं। इनकी प्रतिमा दशाश्वमेध घाट स्थित शूलकंटेश्वर के मन्दिर में मकान नम्बर डी० १७।१११ में स्थित है। **अविमुक्त विनायक**–इनका दर्शन करने से मोक्ष की प्राप्ति होती है। यह अविमुक्तेश्वर मन्दिर के आग्नेय कोण में छोटा मन्दिर है। **आशा विनायक**–यह सभी आशाओं को परिपूर्ण करने वाले हैं। मनोरम तृतीया व्रत में इनका विशेष रूप से पूजन अर्चन किया जाता है। मीरघाट पर स्थित हनुमान जी के मन्दिर में मकान नम्बर डी ३।७९ में इनकी स्थिति है। **एकदन्त विनायक**–इनका मात्र एक ही दाँत दिखाई देता है। वाराणसी में सभी प्रकार के उपद्रवों को नष्ट करने वाले विनायक एक दन्त विनायक कहलाये। इनकी प्रतिमा बंगाली टोला मुहल्ले में पुष्पदन्तेश्वर मन्दिर में स्थित है। **उद्दण्ड विनायक**—इनकी उपासना करने वालों को सभी प्रकार की विघ्नबाधाओं से मुक्ति मिल जाती है। पश्चिमी क्षेत्र के बायव्यकोण में पान्चक्रोशी मार्ग के भुइली गांव में इनकी प्रतिमा स्थापित है। **उदण्डमुण्ड विनायक**–इनका मुख ऊपर की ओर उठा हुआ है। इनकी प्रतिमा त्रिलोचन महादेव के घेरे में वाराणसी देवी मन्दिर में स्थित है। **कूष्माण्ड विनायक**–यह विनायक उपासना करने वालों के ऊपर बड़े-बड़े उत्पातों से रक्षा करते हैं। यह विनायक फुलवरियाँ ग्राम में स्थित हैं। **कलि ( कलह ) प्रिय विनायक**–यह असुरों तथा उपासकों के विरोधियों में कलह कराते हैं तथा भक्तों के संकट का निवारण करते हैं। यह साक्षी विनायक पर मन प्रकाश्वेश्वर मन्दिर में मकान न० डी० १०।५० में स्थित है। **कालविनायक**—इनकी आराधना करने वालों से काल भी दूर भागे फिरते है। रामघाट की सीढ़ियों पर पेड़ के नीचे मकान न० के० २४।१० केद्वार कुण्ड पर है। **कुणिताक्ष विनायक**–दुष्टों की कुदृष्टि से काशी की रक्षा करते हैं। यह लक्ष्मीकुण्ड लक्ष्मी मन्दिर के पास मकान न० ५२।३८ में स्थित है।

**खर्वविनायक**—दूर्वासा ऋषि के प्रति क्रोध करने वाले विनायकों में एक नाम इनका भी उल्लिखित है। ये विघ्ननाशक और सिद्धिप्रदाता भी कहलाते हैं। यह गंगा

वरुणा के संगम पर आदिकेशव के समीप फुटहे किले के भीतर स्थित हैं। **गजविनायक**– काशी नगरी को दिवोदास के चंगुल से मुक्त कराने के लिये भगवान शंकर ने गजविनायक को काशी भेजा था। गजविनायक ने विरोधियों का संहार किया तथा सात प्रकार के चमचमाते हुए कुठारों को लेकर शिव की अगवानी की थी इनकी आराधना से प्रचुर सम्पदा की प्राप्ति होती है। राजादरवाजे के पास भारभूतेश्वर के मन्दिर में मकान न० सी० के ५४।४४ के पूर्व स्थित है। **गजकर्णविनायक**–सर्वमंगलकरण विनायक हैं। इनका कर्ण हाथी के समान है। कोतवालपुरा में ईशानेश्वर के मन्दिर में मकान न०सी.के. ३७।४३ में स्थित हैं। **गणनाथ या गणप्रिय या गणेश्वर गणनायक विनायक**– ये नील, कालकूट, भृगीरीट, एक पाद, वीरभद्र चारुमुख आदि गणों के स्वामी थे इसलिए गणेश्वर भी कहलाये यह विनायक पंचक्रोशी भीमचण्डी गाँव के समीप कचनार गाँव में स्थित हैं। **चिन्तामणि विनायक**–यह विनायक सभी प्रकार के चिन्ताओं से मुक्त करते हैं। ईश्वरगंगी मुहल्ले में जागेश्वर मन्दिर के बाहरी दिवाल के म० न० के० ६६।४ में स्थित हैं। **चतुर्दन्त विनायक**–इनके चार दाँत होने का उल्लेख है। इन विनायक की प्रतिमा दशाश्वमेध थाने के समीप ध्रुवेश्वर के मन्दिर में स्थित है। **ज्येष्ट विनायक**–सभी विनायकों में ज्येष्ट हैं, इसलिये श्रेष्ठ विनायक कहलाते हैं, ज्येष्ठ गुणों से अलंकृत होने हेतु ज्येष्ठ शुक्ल चतुर्थी की इनकी पूजा का विधान है। यह विग्रह कर्णघंटा के ज्येष्ठेश्वर-ज्येष्ठा गौरी मन्दिर में सप्तसागर मुहल्ला के मकान न० के ६२।१४४ में अवस्थित है। **दुण्ढिराज विनायक**–इनका विग्रह काशी विश्वनाथ मन्दिर जाते समय विश्वनाथ गली के मुख्यद्वार पर है। इसमें गणेशजी धरती पर आसीन हैं। (२) रानी भवानी के मन्दिर में मकान न० सी० के ३५।२७ में स्थित हैं। **दन्तहस्त विनायक**–यह काशी के ऊपर आघात करने वाले विद्रोहियों से रक्षा करते हैं। यह बड़ागणेश मन्दिर के बाहर कूएँ के समीप स्थित है। **द्विमुखद्विशिरा या द्वितुण्ड विनायक**–इन्हें दो सिर हैं। यह सूर्यकुण्ड पर साम्बादित्य मन्दिर के दालान में स्थित हैं। **दुर्मुख विनायक**–इनका मुख विभत्स हैं। नेपाली खपड़े की गली में मकान नम्बर सी० के० ३४।६० में स्थित है। **द्वारविनायक**––यह विश्वनाथ मन्दिर के द्वार पर स्थित हैं, विश्वनाथ मन्दिर में असुरों के प्रवेश को रोकते हैं। **दुर्ग विनायक**– दुर्गाजी के मन्दिर के पास घेरे में टिले के पूर्व मकान नम्बर बी २७।२ में स्थित है। **कूटदन्त या कूटदन्त विनायक**–बृहद दाँत के कारण दन्तकूट विनायक कहलाते हैं, यह कृमिकुण्ड पर स्थित हैं। **देहलीवनायक या डेवढ़िया विनायक**–ये नगर के पश्चिमी हिस्से की सुरक्षा करते हैं। इनके सहयोग के लिये विशालाक्ष, महाभीम, कुण्डोदर और महोदय नामक गण भी नियुक्त हैं, इन्हें लड्डू, लावा, गन्ना आदि चढ़ाया

जाता है। पंचकोश यात्रा के समय इनका दर्शन किया जाता है। यह पंचकोशी मार्ग मे रामेश्वर नामक गाँव के निकट स्थित हैं।

**नागेश विनायक**—यह कष्टों से छुटकारा दिलाने वाले विनायक हैं। भोसला घाट के समीप नागेश्वर मन्दिर में म० नं० सी० के १।२० में इनकी प्रतिमा स्थापित है। **प्रमोद विनायक**—ये मन को आह्लादित करने वाले विनायक कहे जाते हैं। इनका मुख सुन्दर है। सुन्दरता प्राप्त करने के लिए इनके पूजन का विधान है। यह कचौड़ीगली के वृजसुन्दरी देवी के मकान नम्बर ८।८ में स्थित है। **पांचास्यु विनायक**—ये पिशाचों द्वारा पूजित हैं। यह पिशाचमोचन पर मकान नं० सी २१।४० में स्थित हैं। **पिचिंडिल विनायक**—असुरों की मायाबी प्रवृत्ति से काशी की रक्षा करते हैं। यह प्रहलादघाट पर प्रहलादेश्वर के मन्दिर के बाहर वटवृक्ष के नीचे मकान नम्बर ए १०।८० में फाटक के भीतर स्थित हैं। **प्रणव विनायक**—वी आपदाओं से काशी की सुरक्षा करते हैं। यह त्रिलोचन घाट पर ऊपर हिरण्यगर्भेश्वर के मन्दिर में स्थित है। **विन्दु विनायक**—यह काशी में अदृश्य आपदाओं से सुरक्षा प्रदान करते हैं। **भगीरथ विनायक**—यह विन्दुमाधव मन्दिर में पचगंगा घाट पर मकान नम्बर के० २२।३३ में स्थित हैं। दीर्घ कालीन आपदाओं से काशी को मुक्ति प्रदान करने वाले विनायक हैं। यह करुणेश्वर के समीप लाहौरी टोला में स्थित है। **मंगल विनायक**—यह काशी में सर्वमंगल प्रदान करने वाले विनायक हैं। यह स्थान मंगलागौरी के मन्दिर में मकान नं. सी.के. २४।३४ में स्थित है। **मोद विनायक**—काशी को मधुरफल प्रदान करने वाले विनायक हैं। यह काशी करवट के मकान न० सी० के० ३१।१२ में स्थित है। पंचक्रोशी यात्राक्रम में इनके पूजन का विधान है। **मणिकर्णि विनायक**—इस विनायक के कान में मणिसुशोभित हैं। पंचक्रोश यात्राक्रम में इनके पूजन का विधान है। यह मणिकर्णिका घाट पर पुलिस चौकी के समीप मकान नं० सी० के १०।४८ के सामने स्थित है। **मोदकप्रिय विनायक**—इन्हें लड्डू अतिप्रिय है इसलिए इन्हें मोदक प्रिय विनायक कहा जाता है त्रिलोचन घाट के समीप आदि महादेव मन्दिर में इनकी प्रतिमा स्थित है। **मुण्ड विनायक**—इस विनायक का शरीर पाताल में तथा मुंड ऊपर स्थित है इसलिए इन्हें मुंड विनायक कहा गया। इनकी प्रतिमा सदर बाजार के चण्डीश्वर के मन्दिर में स्थित है। **महाराज विनायक**—बड़ा गणेश नाम से विख्यात है यह मन्दिर मकान नं० के ५८।१०८ में स्थित है। **यज्ञ विनायक**—यह पंचमुखी विनायक है। इनके दो-दो सुण्ड दाहिनी और बायीं ओर है तथा एकमुख आगेकी ओर है। यह काशी की सभी आपदाओं से रक्षा करते हैं तथा पूजन करने वालों के कष्टों का निवारण करते हैं। माघ शुल्क चतुर्थी एवम्

पंचमी को इनका श्रृंगार होता है। यह विश्वनाथ गली के समीप ढुण्डीराज गली के कोतवालपुर मुहल्ले के मकान नं० सी० के ३७।१८ में स्थित है। **राजपुत्र विनायक**—सत्ताच्युत राजाओं को राज्य की पुनः वापसी हेतु इनकी उपासना राजा लोग करते हैं। मान्यताओं के आधार पर इनका नाम राजपुत्र विनायक पड़ा। यह राजघाट स्थित वरुणा और गंगा के संगम स्थल पर अवस्थित है। **लम्बोदर विनायक**—लम्बे पेट के कारण लम्बोदर विनायक कहलाते हैं। इनका दूसरा नाम चिन्तामणि विनायक भी है। यह ईश्वर गंगी मुहल्ले में जागेश्वर मन्दिर के मकान नं० के० ६४।४ में स्थित है तथा दूसरे अन्यत्र सिन्धिया घाट के उपर वशिष्ठाम देव के मन्दिर के द्वार पर मकान नं० सी के० ७।१६१ में स्थित है। **विकटदन्त विनायक**—बड़े-बड़े विकट दातों के कारण यह नाम पड़ा। दुर्वासा के प्रति भी इनका विकट रूख था। यह धूपचण्डी देवी के मन्दिर के पीछे की ओर मकान नं० जे० १२।१३४ में स्थित है। **वक्रतुण्ड विनायक**—समस्त प्रकार के पापपुंजों का हरण करने वाले विनायक कहलाते हैं। यह सरस्वती विनायक नाम से भी प्रसिद्ध हैं। यह चौसट्टी घाट के समीप मकान नं० डी० २०।४ में स्थित हैं। **विघ्नराज विनायक**—यह शंकर भगवान के परम प्रिय विनायक हैं। इनका कार्य विघ्न उत्पन्न करना एवं प्रसन्न होने पर विघ्नों का समूल नाश करना भी है। यह माया एवं वशीकरण के सिद्धिहस्त विनायक हैं। इन्होंने वाराणसी में असुरों का संहार किया था, तथा बाद में शान्ति की स्थापना की। यह चित्रकूट तालाब पर मकान नं० जे १२।३२ में स्थित है। **वरद विनायक**—यह भक्तों की उपासना करने वालों पर शीघ्र ही प्रसन्न होकर अभिष्टफल प्रदान कर देने वाले विनायक हैं। इसकी प्रतिमा प्रहलादघाट की सड़क पर मकान नम्बर ए० १३।१९ के बाहर स्थित है। **शालकंटक विनायक**—इनकी उपासना से शारीरिक व्याधियों का नाश हो जाता है। यह मडुवाडीह में तालाब के उत्तर भीमचण्ड विनायक से कुछ दूरी पर स्थित है। **स्थूल-दण्त विनायक**—यह आठों प्रकार की सिद्धियों को देने वाले हैं। यह मानमन्दिर घाट स्थित सोमेश्वर भगवान के मन्दिर के द्वार पर मकान नम्बर डी० १६।३४ में स्थित है। **सृष्टि विनायक**—यह श्रृष्टि के विनाशकर्ता विनायक कहे गये हैं। इनका मन्दिर अन्नपूर्णा मन्दिर के पीछे कालिका गली में मकान नम्बर डी० ८।३ के बाहरी दिवाल पर स्थित है। **स्थूल-जंघ विनायक**—यह शान्तिप्रिय व्यक्तियों के पापों का शमन करने वाले विनायक कहे गये हैं। यह रानीकुआँ पर छोटे मन्दिर में चित्रघंटा विनायक के पास में मकान नं० सी० के २३।.५ में स्थित हैं। (२) पशुपतीश्वर मन्दिर में मकान नं० सी० के १३।६६ में पंचगंगा घाट के समीप मंगलागौरी मन्दिर में स्थित है। **साक्षी विनायक**—यह एक दन्त हैं। काशी विश्वनाथ गली में इनका विशाल मन्दिर है। यह मानव के साक्षी

स्वरुप है। इनका दर्शन करने से मानव हर प्रकार के भव-बाधाओं से मुक्त रहता है। **सिद्ध विनायक**—यह हर प्रकार के कार्यों को सिद्ध करने वाले हैं। कहावत है अगस्त्य मुनि एवम् भगवान शिव ने स्वयं इनकी पूजा की। यह मणिकर्णिका घाट पर अमेठी मन्दिर के पास मकान नं० सी० के ९।१ में स्थित है। **हरेम्ब विनायक**—यह काशी वासियों के हर अदृश्य आपदाओं से छुटकारा दिलाते हैं। यह प्रतिमा लहुराबीर चौराहे से पश्चिम की ओर जाने वाली सड़क पर बालमीकी आश्रम के टीले के ऊपर स्थित है। **क्षिप्र प्रसादन विनायक**—यह काशी के प्रमुख रक्षक हैं तथा भक्तों पर अतिशीघ्र प्रसन्न होकर अभिष्ट फल देने वाले विनायक कहलाते हैं। यह पितरकुण्डा तालाब के पास विभीश्वर मन्दिर में मकान न० सी १८।४७ में स्थित हैं। इन्ही के पूर्व भाग में पँचमुख गणेश भी हैं। **ज्ञानविनायक**—यह ज्ञान के दाता हैं। यह लांगलीश्वर मन्दिर में बाहर भी कोठरी में मकान न० सी० के २८।४ में स्थित है। **त्रिमुख विनायक**—इनकी तीन अलग-अलग मुखाकृति है इनमे पहला वानरकामुख, दूसरा सिंह मुख और तीसरा मुख हाथी का है। इनका दूसरा नाम मिशिरा विनायक भी है। यह सिगरा में त्रिपुरान्तक के टीले पर मकान नम्बर डी ५९।९५में स्थित हैं। **षोडस विनायक**—इनका मन्दिर डेहरिया विनायक या देहली विग्रह विनायक मन्दिर के पीछे है। इनका दर्शन करने से अनेक प्रकार की सिद्धियाँ प्राप्त होती हैं। **दण्डपाणि विनायक**—इनका मन्दिर कालभैरव मन्दिर के पीछे मकान न० के ३२।२६ में स्थित है। यह सभी मनोरथ को पूर्ण करने वाले विनायक हैं। (२) शिवलिंग रूप से विश्वनाथ जी के घेरे में श्री वैकुण्ठेश्वर भगवान के पश्चिम में मन्दिर में स्थित हैं। **जव विनायक**—इनकी पूजा करने में जब को प्रसाद के रूप में भोग लगाया जाता है। पंचक्रोस की यात्रा समाप्ती पर इनका पूजा की जाती है यह ब्रम्हनाल मुहल्ले में स्थित है। **हरिश्चन्द्र विनायक**—इनका दर्शन करने से मनुष्य सच्चाई के पथ पर सदैव आगे बढ़ता रहता है। यह हरिश्चन्द्र मंडप के बगल में मकान न० सी० के ७।१६५ में स्थित हैं। **बड़ागणेश विनायक**—इनका आकार बृहद है। इनका दर्शन करने से पुत्ररत्न की प्राप्ति होती है। इनका विशाल मन्दिर लोहटिया में है। माघ चतुर्थी को इनका दर्शन करने का विधान है। **षडानन विनायक**—वर्तमान आदिमहादेव के पश्चिम स्कन्देश्वर मे है। इनकी गुप्तकालीन प्रतिमा भारत कला भवन में आज भी विद्यमान है। **पाशपाणि विनायक**—यह बन्धनों से मुक्त कराते हैं। इनका मन्दिर सदर बाजार लेन में स्थित है। **सीमा विनायक**—हरिश्चन्द्रेश्वर के सामने संकठा माता मन्दिर के दिवार में स्थित हैं। **सेना विनायक**—संकठा जी के मन्दिर के बाहर की दिवाल में हरिश्चन्द्रेश्वर के सामने सीमा विनायक के ही पास ये भी स्थित है। **कर्पाद विनायक**—इनका मन्दिर पिशाच मोचन पर मकान न० सी० २१।४० में स्थित

है। प्रेत बाधाओं से मुक्ति दिलाने वाले विनायक हैं। **दूध विनायक**—इनका मन्दिर ढुण्डीराज गली के मकान न० सी० के ३६।१० में गली में कोने पर स्थित है। इन्हें दूध अतिप्रिय है। इनका दर्शन करने से अनेक प्रकार की बाधायें दूर हो जाती हैं। गोविन्द विनायक प्राचीन स्थान राजघाट किले की दक्षिण ओर लेकिन वर्तमान समय में मकान न० के० ४।२४ लालघाट पर स्थित है। **दीर्घ विनायक**—इनका मन्दिर विश्व भुजा गौरी मन्दिर में मकान न० डी० २।१३ में स्थित है। **मधु विनायक**--मैदागिन के उत्तर मकान न० के० ५३।६३ के सामने मध्यमेश्वर मुहल्ले में स्थित है। इनको मधु अधिक प्रिय है। **घृत विनायक**-यह घटकर्णेश्वर मन्दिर के पास म०न० के० ६०।६७ में स्थित है। पूजनमें घृत प्रयोग करने पर मनोवांछित फल देते हैं। हिमांशु शेखर विनायक यह हरिकेशेश्वर मन्दिर की दिवाल पर जंगमबाड़ी के मकान न० डी० ३५।२७३ में स्थित है। **पाशपाणिविनायक**--यह सदर बाजार लेन में स्थित है। यह विनायक बन्धनों से मुक्त कराते हैं। **ज्ञानेश्वर विनायक**-यह लाहौरी टोला के मकान नम्बर डी० १।३२ में स्थित हैं।

## काशी के बारह आदित्य

प्रारम्भ में सूर्य-पूजा प्रतीकात्मक थी। चक्र, पद्म, वृत्त, स्वस्ति आदि सूर्य के प्रतीक थे। सूर्य की मानव प्रतिमा का स्वरूप शुंग कुषाणकाल में विकसित हुआ। सूर्य का प्रतीकात्मक चित्रण सर्वप्रथम आहत मुद्राओं में मिलता है[1]। काशी में आदित्यों का प्रतीकात्मक अंकन हुआ है। कुछ उदाहरणों में चक्र के मध्य में सूर्यमुख दर्शाया गया है। **१. यमादित्य**-यमराज द्वारा इनकी स्थापना हुई थी। इस कारण इनका नाम यमादित्य पड़ा। इनके दर्शन से यम-यातना से मुक्ति मिलती है[2]। यह स्थान संकठाघाट पर, वशिष्ठेश्वर के समीप घाट की सीढ़ी म० न० सी. के. ७।१६४ के पास स्थित है। यहाँ एक वृत्त के अन्दर सूर्य की मुखाकृति प्रदर्शित है। इनके श्रवणों में कुण्डल, सिर पर कीरिट धारण किये उत्कीर्ण किया गया है। **२. विमलादित्य**-इसकी स्थापना विमल नामक क्षत्रीय द्वारा हुई थी। विमल के पूरे शरीर में दलित कोष्ठ का प्रकोप हो गया था इससे मुक्ति पाने हेतु इसकी स्थापना कराई गयी थी। स्थापना के उपरान्त कुष्ठ निवारण हो गया। इन्ही मान्यताओं के आधार पर इनके दर्शन-पूजन मात्र से कुष्ठरोग का निवारण हो जाता है।[3] यह स्थान रामापुरा में खारी-कुआँ के पास स्थित है। **३. अरुणादित्य**-कश्यप

---

१. ल० ६ठी शती ई० पूर्व। २. काशीखण्ड ५१-१०५-१८। ३. काशीखण्ड ५१-८३,९८।

मुनि की पत्नी विनता के पुत्र की आराधना से प्रसन्न होकर शिव ने वरदान दिया। उन्ही शिव की प्रेरणामयी वचनों से प्रेरित होकर बालक ने एकलिग की स्थापना की जिसका नाम अरुणादित्य पड़ा। यही लिंग कालान्तर में सूर्य के रूप पूजित हुआ।[४] त्रिलोचनघाट पर त्रिलोचन महादेव मन्दिर में प्रदक्षिणा स्थान में स्थित हमुमानजी की मूर्ति के नीचे गोलचक्र के रूप में पूर्वाभिमुख अरूणादित्य स्थापित हैं। चक्र का आधार छोटा एवम् मध्यभाग कुछ उभरा हुआ है। जो इस मन्दिर में पूजा तथा आराधना करते हैं वे व्यधियों से मुक्त हो जाते हैं। ४. **केशवादित्य**–स्वयं भगवान भाष्कर ने स्फटिक का एक लिंग बनाकर शिव की आराधना की। उसी समय से उनका नाम केशवादित्य पड़ा। कहावत है कि इनकी आराधना से सभी प्रकार की इच्छायें पूर्ण होती हैं ज्ञान एवम् मुक्ति प्राप्त होती है।[५] केशवादित्य मन्दिर गंगा-वरुणा के संगम पर स्थापित है इसी स्थान प केशव ने भी शिव की आराधना की थी। ६. **गंगादित्य**–भगीरथ द्वारा गंगा लाने पर सू काशी में गंगा की ओर मुख करके उनकी स्तुति के लिये खड़े हुए थे इसी कारण उनका नाम गंगादित्य पड़ा[६]। नेपाली घाट पर नेपाली मन्दिर के नीचे घाट की ओर गंगा केशव का मन्दिर है। इसी स्थान पर गंगा की ओर मुख किये हुए गंगादित्य एक आले में प्रतीक रूप में स्थापित हैं। ६. **द्रोपदादित्य**–द्रोपदी ने मन्दिर में वर्षों सूर्य की उपासना, पूजा की थी, इसी कारण इनका नाम द्रोपदादित्य पड़ा[७]। ऐसी मान्यता है यदि विवाहिता इस मन्दिर में पूजा करती है तो उसे अपने सम्बन्धियों का प्रबल प्रेम प्राप्त होता है, साथ ही व्याधि-क्षुधा-तृष्णा आदि कष्ट नहीं होते। यह देवस्थान विश्वनाथ मन्दिर के समीप हनुमान मन्दिर में अक्षयवृक्ष के नीचे स्थित है। यहाँ भी एक पत्थर पर चक्र के रूप में सूर्य को दिखाया गया है। किरणों के मध्य सूर्य की मुखाकृति बनी है। द्रोपदादित्य के पास ही द्रोपदी की भी प्रतिमा स्थापित है। ७. **खखोलकादित्य**— गायघाट पर त्रिलोचन मन्दिर के समीप कामेश्वर महादेव मन्दिर में स्थापित हैं। शिव-मन्दिर के समीप गर्भगृह के बाहर की ओर एक दालान में किरणों से युक्त चक्र के मध्य में खखोलादित्य की मुखाकृति अंकित पाषाण रखा है। चक्र के किनारे पद्माकार उत्कीर्ण हैं एवम् भगवान भास्कर के श्रवणों में कुण्डल मस्तक पर एक पट्टिका एवम् तिलकधारण किये हुए दर्शाया गया है। इनका दर्शन-पूजन करने से इच्छाओं की पूर्ति एवम् मुक्ति प्राप्त होती है[८]। ८. **मयूखादित्य**–जिस समय सूर्य भगवान मंगला गौरी एवं शिव की तपस्या में लीन थे इनकी किरणे ( मयूख ) आकाश में दृष्टिगोचर होती

---

४. काशीखण्ड ५१-२-२६। ५. काशीखण्ड ५१-७३-७५। ६. काशीखण्ड ५१-२०-२१। ७. काशीखण्ड अ० ५१। ८. काशीखण्ड ५०-१४९-५१-।

थी। इसी मान्यता के आधार पर इनका नाम मयूखादित्य पड़ा[९] यह मन्दिर पंचगंगाघाट पर मंगला गौरी मन्दिर में स्थित है। सूर्य की तपस्या से प्रसन्न होकर शिव पार्वती के सहित प्रकट हुए और सूर्य को वरदान दिया। मन्दिर में प्रतीक स्वरूप एक गोल पत्थर है जिसके चारों ओर किरणों का रेखाँकन है और मध्य में त्रिपुण्ड और कुण्डल धारण किये भगवान सूर्य की मुखाकृति बनी है। इनके दर्शन मात्र से व्याधियों से छुटकारा मिल जाता है।

**वृद्धादित्य**–वृद्ध हारीत नाम के ब्राह्मण ने इसकी स्थापना की। वृद्ध होने के कारण उसकी तपस्या में व्यवधान पड़ता था, इस कारण वृद्धावस्था के निवारणार्थ सूर्य की उपासना की। उससे प्रसन्न होकर सूर्य भगवान ने उसे वरदान दिया। वर्तमान मन्दिर मीरघाट मुहल्ले में हनुमान जी के मन्दिर के निकट पश्चिम दिशा में स्थित है। यहाँ एक छोटी कोठरी में चारों भुजाओं वाले आकृति में सूर्य को बैठा हुआ दर्शाया गया है। ऊपर के दोनो हाँथो में कमल है परन्तु नीचे के हाथ खण्डित हैं प्रत्येक रविवार को इनका दर्शन-पूजन करने से सभी सिद्धियाँ अनायास ही प्राप्त हो जाती हैं। **लोलार्क**–भगवान शिव ने काशी के राजा दिवोदास को छलने के लिए सूर्य को भेजा था। किन्तु वे उस कार्य में तो सफल नहीं हो पाये बल्कि स्वयं अपनी प्रतिमा अस्सी के पास दक्षिण दिशा में स्थापित की। यही स्थान बाद में लोलार्क कहलाया। लोलार्क कुण्ड में सीढ़ियों पर एक आले में सूर्य का प्रतीकात्मक अंकन चक्र के रूप में हुआ है। श्रावणमास में लोलार्कछट का मेला लगता है। अग्रहायण मास में प्रत्येक पक्ष के छठे एवम् सातवे दिन यहाँ पूजन अर्चन करने से पापों से मुक्तिमिलती है[१०]। १० **उत्तरार्क**–यह मन्दिर अलईपुर बकरिया कुण्ड के समीप है। ऐसी अवधारणा है कि जो लोग उत्तरार्क की पूजा करते हैं। सूर्य देवता उनकी सुरक्षा करते हैं। यह काशी की भी सुरक्षा करते हैं। पौष मास में यहाँ रविवार के दिन मेला लगता हैं। **साम्बादित्य**–इस मन्दिर का निर्माण कोटा बूंन्दी के महाराज ने करवाया था। पौराणिक मान्यताओं के आधार पर जावन्ती के पुत्र साम्ब पिता के श्राप के कारण कुष्टरोग से आक्रान्त हो गया था। माता जावन्ती ने अपने पति से कुष्टरोग से मुक्ति की प्रार्थना की तो इसके निवारण के लिए सूझाया गया—यदि शाम्ब काशी में जाकर एक कुण्ड का निर्माण करे एवम् सूर्य की प्रतिमा स्थापित करें। पुनः कुण्ड में स्नानकर भगवान भास्कर की याचना पूजा करें तो इससे मुक्ति मिल जायेगी। पिता की आज्ञा को शाम्ब ने अक्षरशः पालन किया और उसे कुष्टरोग से मुक्ति मिली। यह मन्दिर शहर के उत्तर-पश्चिम भाग में सूर्यकुण्ड पर स्थित है तथा वर्तमान में सूर्य नारायण मन्दिर के नाम से जाना जाता है।

---

९. काशीखण्ड ४९। १०. काशीखण्ड ४६.५०,५९।

# काशी रहस्यम् हिन्दी-भाष्य

## प्रथमोऽध्यायः

ऋषियों ने सूतजी से सतयुग, त्रेता, द्वापर एवं कलियुग की मान्यताओं तथा तद्नुसार आचरणों को सुनकर कलियुग का स्वरूप बतलाने का अनुरोध किया।

**सृष्टि-रचना**—सूत जी ने बतलाया कि सृष्टि के प्रलयकाल के पश्चात् जब भगवान विष्णु जलशयन करके उठे तो उनकी नाभि से कमल पर ब्रह्मा की उत्पत्ति हुई। ब्रह्मा को अपने अस्तित्व के सम्बन्ध में ज्ञान नहीं था, इसलिए विष्णु ने उन्हें स्वयंको भजने का परामर्श दिया। बहुत काल तक भजनोपरान्त जब ब्रह्मा को स्वयं का ज्ञान हुआ तो पूछने पर विष्णु ने सृष्टिनिर्माण की आज्ञा दी। इसके लिए ब्रह्मा ने शक्ति की याचना की। विष्णु ने उन्हें वेदों से शक्ति ग्रहण करने का परामर्श दिया। वेदों से शक्ति ग्रहण कर ब्रह्मा ने अण्डज, पिण्डज, स्वेदज, जरायुज नाम की सृष्टि की। उन्होने सनकादि, मरीचि, देव दैत्यों, एवं चारों युगों की क्रमवार रचना करके उनका विभाजन किया।

**युगों का स्वरूप एवं उनका कर्म**—ब्रम्हा ने चारों युगों को बुलाकर उनके स्वरूपों की जानकारी की। सत्ययुग का स्वरूप सत्यवक्ता, वैराग्य प्रधान, विवेकशील, प्रज्ञोपवीत धारी, पूर्ण देहवाला, बाहुमूल में रुद्राक्ष की माला धारण किये ब्राम्हणप्रिय लक्षणों से युक्त था। त्रेता का स्वरूप गौरवर्ण, हाथ में स्रुवा धारण कर हवन करता हुआ, धर्मप्रिय था। द्वापर हाथ में खड्ग, खटवांङ्ग लिए, धनुषवाणधारी, शान्त, पाप-पूर्ण्य से युक्त था। कलियुग पिशाच के समान मुखवाला, क्रूर, कलहप्रिय, बाये हाथ में लिङ्ग और दाये हाथ में जीभ पकड़कर नाचता हुआ, नीचों के समान स्वभाव वाला, पाप का मिश्रण, हँसते--रोते; खिन्न एवं मोहित होने वाले स्वरूप से युक्त था। उसे शिवनाम, हरिराम, गंगा, काशी, सत्संग, दान, तीर्थ, शिव और विष्णु की कथा से द्वेष था। ब्रम्हा ने कलि को मृत्युलोक में जाकर अपना अधिकार जमाने का आदेश दिया। कलियुग ने सज्जनों के कारण मृत्युलोक में जाने से असहमति व्यक्त की। इस पर ब्रम्हा ने वर देते हुए कहा कि तुम्हारे प्रभाव से सज्जनों का प्रचार अल्प होगा और तुम्हारा अधिक।

**गुरु-शिष्य महिमा सम्बन्धी वेदधर्मा एवं संदीपक आख्यान**—कलि के पूछने पर ब्रम्हा ने गुरुभक्ति का माहात्म्य बतलाते हुए कहा कि गुरु के बिना शास्त्रीय तत्वों का बोध असंभव है। गुरु से दीक्षा ग्रहण के पश्चात् कलिकाल की जघन्यता का भय नहीं रहता। इस बात को स्पष्ट करने के लिए उन्होंने ऋषि वेदधर्मा और संदीपक नामक शिष्य का आख्यान निम्न प्रकार सुनाया।

गोदावरी नदी के तट पर अंगिरा मुनि का आश्रम था। उसमें वेदधर्मा ऋषि एवं उनके शिष्य संदीपक निवास करते थे। एक दिन गुरु ने शिष्य की निष्ठा से प्रसन्न होकर अपने पूर्वजन्मों के अवशेष पापों का शमन करने के लिए वाराणसी जाने का निश्चय किया। गुरु के साथ उनका शिष्य भी गया। गुरु कोढ़ी एवं अन्धा बन गया। वे दोनों मणिकर्णिका के उत्तर गंगा तट पर कम्वलेश्वर के निकट पापभोग काल व्यतीत करने लगे। गुरु के द्वारा बार-बार तिरस्कार करने के बाद भी शिष्य ने गुरु की तनमन से सेवा की। उससे प्रसन्न होकर भगवान शंकर एवं विष्णु वरदान देने पहुँचे। शिष्य ने उनसे गुरुभक्ति एवं गुरुस्वरूप को मांगने और जानने की कामना की। विष्णु ने बतलाया कि जो शास्त्रप्रमाण के ज्ञाता, लोक से सम्बन्धित यथार्थज्ञान को प्रदान करे उन्हें ही गुरु मानना चाहिए। जिनके द्वारा सुनकर ब्रम्हस्वरूप का ज्ञान होता है उस गुरु को ही मेरा स्वरूप समझना चाहिए। क्योंकि गुरु शुभ एवं अशुभ को प्रदर्शित करते हैं।

भगवान विष्णु से उपदेश प्राप्तकर शिष्य संदीपक गुरुसेवा में रत हो गया। इक्कीस वर्ष में प्रारब्ध भोग से पार होकर गुरु सर्वाङ्ग सुन्दर बन गये।

## द्वितीयोऽध्यायः

**काशी माहात्म्य के बारे में गुरु-शिष्य सम्वाद**—गुरु वेदधर्मा अपने शिष्य दीपक पर प्रसन्न हुए और आत्मभाव की गुरुता का महत्व बतलाकर उनसे वर मांगने के लिए कहा। शिष्य दीपक ने काशी की महिमा, उसका स्वरूप एवम् उसके आश्चर्यजनक प्रभाव आदि के ज्ञान हेतु गुरु से निवेदन किया। गुरु ने काशी को साक्षात ब्रम्हपुरी बतलाकर उसकी सीमा को सम्पूर्ण विश्व का विस्तार बतलाया। उसका नाम स्मरण करने से ही साधकों को अनन्तफल एवं सिद्धियां प्राप्त होती हैं। काशीवास के आठ योग महत्वपूर्ण हैं किसी से कुछ ग्रहण न करना, शक्तिभर दान देना, पाप कर्मों से विरत रहना, पूण्य कार्यों में मन लगाना, स्वेच्छा लाभ में ही सुख की अनुभूति करना, काशीवास, गंगा स्नान, भद्र पुरुषों से शास्त्र-चिन्तन करना।

**काशी-क्षेत्र में सन्यास की महिमा**—काशी में निवास कर वेदों द्वारा निर्धारित धर्म का श्रद्धा एवम् भक्तिपूर्वक आचरण करना इष्ट है। मनुष्य को साहस सहित काशी-वास करना चाहिए। काशी सीमा में सदाचार, अन्नदान, क्षेत्रसन्यास द्वारा मुक्ति की अभिलाषा रखनी चाहिए।

कलि में भगवान शिव वाराणसी, गंगा और दान ये फलदायक हैं। इनके द्वारा कलि के पापों का नाश होता है।

शिष्य के द्वारा यह पूछा गया कि अन्य स्थानों में मृत्यु होने पर अस्थि का काशी में

प्रवाह हो तो उस प्राणी की आध्यात्मिक गति क्या होती है ? गुरु ने बतलाया कि ऐसे प्राणी गंगा के तट पर काशी के माहात्म्य से ही मोक्ष प्राप्त कर लेते हैं, चाहे वह कितने ही पातकी क्यों न हो ? शिष्य ने गुरु से गंगातट पर स्थित काशी की प्रशस्ति जानने की इच्छा व्यक्त की ।

**काशी प्रादुर्भाव वर्णन**—गुरु ने बतलाया कि प्रलयकाल में पृथ्वी समुद्र में डूबी तो ऋषि, महर्षि तथा देवताओं ने भगवान विष्णु की स्तुति की और पृथ्वी के जलमग्न होने पर भी छत्राकार ज्योतिरुप भाग को आश्चर्य से देखते हुए उसका रहस्य जानना चाहा । भगवान विष्णु ने उस भाग को काशी की संज्ञा दी और उसके गुण, प्रभाव, माहात्म्य और नाम की प्रशंसा की एवम् पृथ्वी को दैत्य के आने से उसे मारकर निकालने का आश्वासन दिया जिससे वर्ण एवम् आश्रम पर आधारित धर्म चल सके ।

ऋषियों ने काशी की इस अलग आकृति का कारण जानना चाहा तो भगवान विष्णु ने बतलाया कि किसी एक महाकल्प में लोग धर्मपरायण होकर तप आदि करते रहे तो भी इन्द्रियों के वैशम्य से मोक्ष में विध्न होते रहे इस पर वे ब्रम्हा के पास जाकर इसका निराकरण पूछने लगे तो उन्होंने ज्योतिलिङ्ग रूपी भगवान विश्वनाथ का स्मरण किया । भगवान विश्वनाथ अपने स्वरूप से हृदय से बाहर प्रकट हुए और स्वयं को पंचक्रोशात्मक विस्तारवाला बनाकर ऊपर बैकुण्ठ एवम् नीचे पाताल तक ज्योर्तिलिङ्ग में प्रगट हुए । स्वयं भगवान शंकर ने पार्वती सहित कैलाश से आकर इस ज्योर्तिलिङ्ग की प्रशंसा की । शम्भू के अनुमोदन करने पर उस ज्योर्तिलिङ्ग की नाना प्रकार से स्तुतियाँ की गयीं । यही छत्राकृति पृथक काशी के रूप में सुशोभित हुई ।

विष्णु ने सूकर का रूप धारण कर हरण्याक्ष राक्षस का बध करके पातालपुरी से पृथ्वी का उद्धार किया ।

## तृतीयोऽध्यायः

**काशी महिमा वर्णन**—शिष्य द्वारा काशी की महिमा पूछने पर गुरु वेदधर्मा ने बतलाया कि काशी ज्ञात-अज्ञात सभी पापों से मुक्ति दिलाती है । कलियुग में काशी ही एकमात्र ऐसा स्थान है जहाँ भगवान विश्वनाथ एवम् विष्णु की अनेकों प्रकार की कथायें महात्माओं द्वारा कही एवम् सुनी जाती हैं । इसकी परिधि के अन्दर कलिधर्म का प्रभाव युगरुप से नहीं पड़ता । काशी के विभिन्न वनों में तरह-तरह के सुगंधित वृक्ष सुशोभित जिसमें तरह-तरह के पक्षीगण कून्जन करते रहे । काशी के सुरम्य वातावरण में स्वाध्याय, ज्ञान, जप, यज्ञ, दान, सत्संग एवम् साधन की प्रवणता परीलक्षित होती थी । जो अद्यावधि विद्यमान है ।

**काशी निवासियों की महिमा**--शिष्य दोपक ने गुरु से काशी में निवास करने वाले

समस्त प्राणियों की महिमा जानने की इच्छा व्यक्त की। गुरु ने बतलाया कि काशी समस्त त्रिभुवन में उत्कृष्ट है इसमें निवास करने वालों को साक्षात मोक्ष प्राप्त होता है। इस पर शिष्य दीपक ने काशीवास का आनन्द लाभ उठाने की इच्छा व्यक्त की। गुरु ने शिष्य को गृहस्थधर्म के पालनोपरान्त इस पुरी में निवास करने का आदेश देना चाहा लेकिन शिष्य इस उत्कृष्ट आनन्दलाभ को किसी भी स्थिति में छोड़ना नहीं चाहता था, अन्त में गुरु की कृपा से शिष्य दीपक को काशी में निवास कर साधन पूर्वक जीवन-यापन करने का आदेश मिला।

## चतुर्थोऽध्यायः

**कलिदोष और उससे छुटकारे का उपाय**—शिष्य दीपक द्वारा कलि के दोषों और उससे ग्रसित मानव के छुटकारे का उपाय पूछा गया तो गुरु वेदधर्मा ने बतलाया कि सतयुग के समान पवित्र वातावरण, तपस्वी मनुष्य एवम् श्रेष्ट साधन स्थल कलियुग में अत्यन्त दुर्लभ है। सतयुग में ज्ञान से, त्रेता में अपने आचरण से, द्वापर में यज्ञ से मनुष्य को मुक्ति मिलती है, लेकिन कलियुग में इसके विपरीत है। कलियुग में शरीर ही प्रधान है। भोग प्रधान एवम् पदार्थवाद का बाहुल्य है। अर्थ ही सबकुछ है। वेदों के अनुसार आचरण करना निन्दा का विषय माना जाता है। जिनके पास अर्थ है वे ही पूजनीय होते हैं फिर भी काशी की ऐसी महिमा है कि इस युग के अवगुणों वाला मनुष्य भी पापकर्म करने के पश्चात् यदि काशी में शरण लेता है तो उसको मोक्ष मिलता है।

**मोक्षप्रकरण में काशी की विशेषता**—इस पर शिष्य दीपक ने पूछा कि जब भगवान विष्णु शिव के चरणों का आश्रय लेने वाले सभी तीर्थों में मुक्ति लाभ प्राप्त कर लेते हैं तो काशी की क्या विशेषता है ? गुरु वेदधर्मा ने बतलाया कि कभी-कभी काम, क्रोध, लोभ, मोह, मद, आदि पूर्वजन्मों के संस्कार उसे आगे बढ़ने में अवरोध उत्पन्न करते हैं। धीर पुरुषों को भी आसक्ति होती है लेकिन काशी में भोगेच्छा सम्पूर्ण रुप से विरक्त होती है। साधन की विफलता अन्यान्य तीर्थस्थलों में पूर्ण नहीं हो सकती। काशी में अन्य साधारण साधनों से ही सुगमतापूर्वक मोक्ष की प्राप्ति होती है।

**मुक्तिसाधन के सम्बन्ध में अग्निशर्मा व शोमशर्मा वार्तालाप**--उपर्युक्त वस्तु स्थिति को और स्पष्ट करने के लिए गुरु ने एक आख्यान प्रस्तुत किया--विष्णुशर्मा नामका एक ब्राह्मण नर्मदा नदी के किनारे स्थित माहिष्मतिपुरी में निवास करता था वह पवित्र अन्तःकरण वाला था। उसके अग्निशर्मा और सोमशर्मा नाम के दो पुत्र थे। वे दोनों विद्वान एवम् मनस्वी थे। एक बार रेवा नदी के तट पर दोनों में यह विवाद उत्पन्न हुआ कि मुक्तिसाधन का सरल एवम् सहज उपाय वाला कौन-सा तीर्थ है ? यह

प्रश्न अन्यान्य विद्वानों के समक्ष प्रस्तुत किया गया था, इसलिए सर्वसम्मत से यह निर्णय लिया गया कि काशी ही एक ऐसा तीर्थस्थान है जहाँ भगवान शंकर देवताओं के साथ निवास करते हैं, वहाँ कलि अपना प्रभाव नहीं डाल पाता।

सोमशर्मा रेवा नदी के तट पर निवास करके शाकाहारी, फलाहारी, वायुभक्षी, जलाहारी ही रहकर एवं पर्वत के शिखरों, तीर्थों, और पुण्यक्षेत्रों में तपकरके दूरदर्शन, दूरस्थ श्रवण, दूरगामिल आदि सिद्धियाँ प्राप्त की। उन सिद्धियों से लोगों को प्रभावित कर, भोज्य-पदार्थ में तत्पर होकर जीवन-यापन करने लगा। मरते समय वह अनेक प्रकार के भोगों को स्मरण करके मरा; फलस्वरूप अगले जन्म में समुद्रतट पर अत्यन्त लोभी म्लेच्छ राजा हुआ एवं मनमानी करने के कारण नरकको प्राप्त किया। अग्निशर्मा काशीरहस्यम् को मारकण्डेय से सुनकर काशी जाकर परमपद का भागी बनने के लिए प्रयत्न करने लगा। तदनन्तर अपने साधन से शिव-पार्वती को प्रसन्नकर अन्त में मोक्ष को प्राप्त हुआ।

नर्क में सोमशर्मा को अपने भाई के उत्तमगति की याद आयी और अपने दुष्कर्मों पर पश्चाताप हुआ। धर्मराज के निर्देशानुसार काशीस्मरण द्वारा उसका कोल्हापुर में ब्राह्मण के घर जन्म हुआ और फिर उसे काशीवास मिला। इस प्रकार चित्तवृत्ति को विषयाकार बनाने के कारण ही सोमशर्मा को नरक प्राप्त हुआ।

## पञ्चमोऽध्यायः

**कलियुग में धर्म का स्वरूप**—गुरुदेव धर्मा ने दीपक से कहा कि कलियुग में द्वापर एवं कलि के संधिकाल तथा कलि के अन्त एवं कृतयुग के संधिकाल में धर्म के दर्शन होते हैं परन्तु मध्यकाल में विषयी लोगों द्वारा नष्ट किया धर्म क्रमशः क्षीण होता जाता है।

**कलियुग में मनुष्यों का आचरण**—कलियुग में धनी ही गुण, आचार एवं कुल आदि से सम्पन्न माना जायेगा। न्यायव्यवस्था में बल का प्रयोग होगा। पाखण्डी लोग ही पूज्य होंगे। शूद्र ब्राह्मण का भ्रम पैदा करने के लिए यज्ञोपवीत धारण करेंगे। यज्ञोपवीत का चिह्न ही वर्णाश्रम धर्म का कारण बनेगा। निर्धन व्यक्ति असाधुमाना जायेगा। ढोंगी होने पर भी समृद्धशाली व्यक्ति साधु कहा जायेगा। स्त्री-पुरुष शरीर में मृदुता लाने के लिए तेल, साबुन लगायेंगे। शरीर-शोभा के लिए अलंकार धारण करेंगे। दाढ़ी बनाकर सुख अनुभव करेंगे। अपने क्षेत्र में स्थित-तीर्थों की उपेक्षा करके लोग अन्य क्षेत्र के तीर्थों को मनोरथप्रद मानेंगे।

**कलियुग में पुरुषार्थ का स्वरूप**—कलियुग में जो मनुष्य परिवार के पोषण में

प्रयत्नशीलहोगा वह पुरुषार्थी माना जायेगा। निर्लज्ज पापी भी लोगों द्वारा सत्यवादी कहा जायेगा। धर्म का उद्‌देश्य पुण्य न होकर यश होगा। राजा लोग निर्दयी, लोभी एवं तपस्वी तथा परद्रव्य से प्रेम रखेंगे। ब्राह्मण लोग वेद नहीं पढ़ेंगे, पढ़ेंगे भी तो उसके अनुसार आचरण नहीं करेंगे तथा दान लेने के लिए वैदिक धर्म का आचरण करेंगे। लोग कन्या एवं पुत्रों का बिक्रय करेंगे। कुल आदि की उपेक्षा करके लोग परस्पर विवाह करेंगे। जो स्वयं धर्मनिष्ठ नहीं होंगे, वे दूसरों को धर्म का उपदेश देंगे। धन के लोभी द्विज लोग देवताओं, गुरुओं, पितरों एवं यज्ञ आदि सभी को ठगेंगे। धर्म, शास्त्र, गुरु एवं देवता को आदर देने वाले क्षत्रिय परम दुर्लभ होंगे। ये लोग आहार एवं स्त्री-प्रसंग में आसक्त एवं विवादी होंगे। वैश्य लोग निम्नकर्मों से युक्त होकर द्विज एवं देवता की निन्दा करेंगे। शूद्र लोग ब्राह्मणों से ही सेवा करायेंगे। दुष्ट लोग शिष्ट कहे जायेंगे। धन ही सुखप्रद माना जायेगा। लोग निरंकुश होकर शास्त्रीय विषयों के सम्बन्ध में नानाप्रकार के मत फैलाकर लोगों को ठगेंगे। विचारहीन एवं इच्छानुसार रमण करने वाली स्त्रियाँ श्रेष्ठ मानी जायेंगी। जनसमुदाय चोर बहुल होगा। गृहस्थ जंगलों में निवास करेंगे। संन्यासी धनाभिलाषी होंगे। स्त्रियों की सेवा में तत्पर पुरुष, माता-पिता के पक्ष को छोड़कर पत्नी पक्ष लेंगे। पापकर्म करके भी लोग प्रायश्चित नहीं करेंगे। धर्म को न जानने वाले उत्तम आसन पर चढ़कर धर्म का सार कहेंगे। लोग पापशील होकर दुःखी उद्विग्न, दुर्भिक्ष एवं कर से शोषित होंगे तथा रोग एवं चोरों से पीड़ित होंगे।

**कलिदोषों से बचने का उपाय**—कलि दोषों से बचने के लिए एक मात्र उपाय काशी-सेवन है। क्योंकि वहाँ भगवान शंकर का आवास सम्पूर्ण देवगण सहित है, वहाँ कलि की एक नहीं चलती।

**महासेन आख्यान**—काशी में महासेन नामक चन्द्रवंशी राजा था। वह नीच, कामी, क्रूर, कुमार्गगामी, पापी, परद्रव्य तथा परस्त्री-सेवी था। एक बार उसने राजासुमेधा पर चढ़ाई की। धार्मिकवृत्ति वाले राजा सुमेधा ने उसको हरा दिया। भागकर काशी आया और अपनी हार का कारण ऋषि वामदेव से पूछने लगा। वामदेव ने उसके दुराचारी जीवन को ही उसकी हार का कारण बताया। राजा ने अपने काशीवासी जीवन में ऐसी पापाचरण वृत्ति के विघ्नों का कारण पूछा तो ऋषि ने उसकी अधर्मबुद्धि ही कारण बतलाया। कुछ दिनों के पश्चात् महासेन ने सुमेधा पर पुनः चढ़ाई की। कलि एवं द्वापर द्वारा सुमेधा राजा को प्रभाव में लाने के लिए परस्पर विवाद हुआ। कलि के प्रयत्न के बावजूद सुमेधा शिवभक्ति से विमुख न हुआ,

फलस्वरूप महासेन पुनः पराजित हुआ। राजासुमेघा ने अधर्मी महासेन को पकड़कर राज्य से बाहरकर दिया और काशी पर धर्मपूर्वक राज्य करने के लिए महासेन के पुत्र का अभिषेक कर दिया। पराजित महासेन को जब सुबुद्धि आई तो काशी में रहकर अपने शेष जीवन का मार्ग संन्यास द्वारा प्रशस्त किया। सुमेधा के मंत्रियों ने राजा से काशिराज को हराने पर राज्य को अधिकार में क्यों नहीं किया पूछा तो उसने यही उत्तर दिया कि—भगवान विश्वनाथ की पुरी पर किसी तुच्छव्यक्ति का अधिकार नहीं होना चाहिए।

## षष्ठोऽध्यायः

**कपिल-साङ्ख्ययोगदर्शन**—मुनियों ने महर्षि सूत से सांख्ययोग, अष्टांगयोग, व्रत, तपस्या और तीर्थसेवन के बिना मोक्ष मार्ग का उपाय पूछा—सूतजी ने बतलाया कि कपिल का सांख्ययोग सनातन भगवान के ही आदेशानुसार है लेकिन मन की शुद्धि न होने पर सब व्यर्थ है। क्योंकि मन की शुद्धि ही ज्ञानप्राप्ति का प्रथम सोपान है। जीवन में व्यक्ति विषयवृत्ति के कारण आत्मसिद्धि नहीं प्राप्त कर सकता, फिर भी मोक्ष की इच्छा रखने वाले को कभी भी निराश होकर प्रयत्न नहीं छोड़ना चाहिये। भगवान की शरण लेकर ही समस्त विषयों एवं मायारहित विवेक से सभी को देखना चाहिये। अतः मनुष्य को ईश्वरलीन होकर अपनी विषय-वासनाओं से मनहटा लेना चाहिये और शास्त्रचिन्तन, सत्संग, गुरूपदेश द्वारा अपना कल्याण करना चाहिये। इस प्रसंग से नरनारायण ने नारद जी को उपाय बतलाया।

**माया-मोह में लिप्त मनुष्यों के उद्धार का उपाय**—एक बार कलिकाल में सर्वत्र भोग, राग, द्वेष, काम, क्रोध, शोक, मोह में लिप्त मनुष्यों के उद्धार के लिये नारदजी ने नरनारायण से उपाय पूछा। नरनारायण ने बतलाया कि वाराणसी नगरी समस्त देवगणों एवं मुनिगणों से सेवित है। समस्त परमानन्द के अभिलाषी सज्जन पुरुष इस पुरी में आते हैं। यह नगरी अपने प्रभाव से ही आनन्दवन नाम से विख्यात है। इसमें निवास करने वाले प्राणी को मोक्ष प्राप्ति के साधन पग-पग पर मिलते हैं। जितेन्द्रिय होना ही सुतपस्या है। स्वभार्यागमन ही ब्रह्मचर्य है। भगवन्नाम ही समस्त कष्टों से छुटकारे का एक मात्र माध्यम है।

कामादि पर विजय प्राप्त करने के उपाय पूछने पर नरनारायण ने बतलाया कि सर्वप्रथम काशी माहात्म्य का श्रवण कर काशी निवास करे। तत्पश्चात् क्रोध आदि बुरी वृत्तियों पर विजय प्राप्त करे एवम् शास्त्र आदि पढ़कर शंकर में मन लगावे तो मनुष्य एक ही जन्म में मोक्ष को प्राप्त कर लेता है।

## सप्तमोऽध्यायः

**काशी में किये गये पापों से मोक्ष का उपाय**—सिद्धों ने कपिल मुनि से काशी में किये गये पापों से प्राणियों की मोक्षप्राप्ति एवं जीवनसुख का उपाय पूछा। कपिलमुनि ने शंकर-पार्वती के वार्तालापों का वर्णन किया। एक बार पार्वती द्वारा यह प्रश्न पूछने पर भगवान शंकर ने बतलाया कि अज्ञान में इन्द्रियों द्वारा संस्कारवश अच्छे एवम् बुरे कर्म होने अवश्यम्भावी हैं। इस मन की स्थिति अत्यन्त जटिल है, अतः मनुष्य को मुक्ति पाने के लिये प्रायश्चितस्वरूप तीन कार्य करने चाहिए। कूप और तालाब आदि जलस्थानों का जीर्णोद्धार करने से उस संचित जल से जीवित प्राणियों के उद्धार के साथ पितरों की अक्षयतृप्ति होती है। काशी के प्राणी कीट-पतंग तक भगवान शिव की साक्षात प्रतिमूर्ति हैं। इसलिये इसके द्वारा भगवान शिव की साक्षात सेवा कही जा सकती है।

**काशी में धर्म-कर्म सम्पादन का माहात्म्य**—कथा के माध्यम से व्यक्त करते हुए भगवान शिव कहते हैं कि—काशी में धर्मपथ नामक एक अत्यन्त धार्मिक वैश्य था। उसने वायव्यकोण में एक तालाब निर्मित कराया। दुर्भाग्य से वह वैश्य निर्धन होकर एक ब्राह्मण का ऋणी हो गया। जब ब्राह्मण ने अपने धन की मांग की तो वैश्य ने अपनी हीन अवस्था बतलाते हुए विवशता व्यक्त की। तब उस ब्राह्मणने वैश्य द्वारा बनाये गये तालाब को अपने नाम से ख्याति देने को कहा। विवशतावश वह वैश्य इस कार्य के लिये तैयार हो गया। ब्राह्मणों ने उसके कहने पर एकत्र होकर एक बड़ी शिला मँगवाई और यह शर्त रक्खी की जितने मूल्य के पशुपक्षी अथवा मनुष्यों ने इस तालाब का जलग्रहण किया है, तब तक शिला नीचे डूबी रहे और मूल्य पूरा होने पर ऊपर आ जाय। उन लोगों ने शिला को उस तालाब के जल में डाल दिया। उसी समय एक प्यासी गाय अपने बच्चे के साथ आई और तृप्तिपर्यन्त उसने जलग्रहण किया। उस गाय के हटते ही वह शिला जल के ऊपर आ गई। इस प्रकार धर्म की गरिमा के सामने उस शिला की स्थिति तुम्बी के समान हल्की हो गई। लोगों ने इस घटना को आश्चर्य से देखा। भगवान शंकर ने इस विचित्र रहस्य को पार्वती से व्यक्त करते हुए कहा कि—काशी क्षेत्र में सर्वत्र भगवान शंकर का वास है, अतः कोई भवन आदि नूतन बनाने के स्थान पर जीर्ण धार्मिक स्थलों एवं जलाशयों का जीर्णोद्धार करना विशेष पुण्यमय है। इससे न किसी तीर्थ को खोदना होगा और न ज्योतिर्लिङ्गों की प्रतिष्ठा को कोई हानि होगी। काशी में बुद्धिपूर्वक किये गये पापों से पापी के मरने पर उसे पिशाचयोनि मिलती है। इस पिशाचयोनि से बचने के लिये

काशी के माहात्म्य को सुनना ही एकमात्र विकल्प है। क्योंकि इस माहात्म्य को सुने बिना मनुष्य को पापपूण्य का सही-सही ज्ञान नहीं होता, इसलिये भोगादि वृत्तियों से निवृत्ति के लिये सज्जन, धार्मिक पुरुष काशी की शरण में जाकर अपना उद्धार करते हैं।

## अष्टमोऽध्यायः

**प्रायश्चित के विषय में शंकर और जैगीषव्य सम्वाद वर्णन**—पार्वतीजी ने भगवान शंकर जी से विषयी, पापी एवं धनलोभी मनुष्यों की मुक्ति का उपाय पूछा तो उन्होंने जैगीषव्य द्वारा पूछे गये इसी प्रश्न के समाधानार्थ बतलाया कि–एक शिष्य सम्पूर्ण दोषों में फँस गया। उसे आवश्यक दण्ड भी दिया गया। लेकिन उसमें जब कोई सुधार नहीं हुआ तो जैगीषव्य मुनि ने आश्रम से बाहर निकाल दिया। तीन वर्ष तक विंध्यपर्वत में तपस्या करने के पश्चात् भी जब उसके मन को परितोष नहीं हुआ तो भागीरथी आया। वहाँ भी शान्ति नहीं मिली तो श्री शैल पर स्कन्द की आराधना करने लगा। वहीं अगस्त्य नामक ब्राह्मण से काशी नाम सुनाई पड़ा, उसके प्रभाव से स्कन्द ( कार्तिकेय ) का दर्शन हुआ। उसने कार्तिकेय से काशी-प्राप्ति पर प्रश्न पूछा—

**प्रायश्चित एवं पापशान्ति के लिए पंचक्रोशी प्रदक्षिणा वर्णन**—विघ्न बहुलता के कारण काशी-विरह होता है। उसके अन्त होने पर काशी प्राप्त होती है। ज्ञान के बिना किसी मनुष्य का प्रायश्चित नहीं हो सकता। काशी में देहाभिमानी का पतन होता है। यह ब्रह्मप्राप्ति का एक मात्र स्थल है। अन्य स्थानों पर ब्रह्महत्यादि पाप करने पर काशीवास से प्रायश्चित होता है। लेकिन काशी में किये गये पापों का कोई प्रायश्चित नहीं है। उन्हें यातना भोगनी ही पड़ती है; लेकिन काशी के चारो ओर पंचक्रोश में विस्तृत क्षेत्र एवं विश्वेश्वर की प्रदक्षिणा करने से समस्त पाप छूट जाते हैं।

## नवमोऽध्यायः

**मण्डप का प्रायश्चित सम्बन्धी आख्यान**—कुष्माण्ड ऋषि के ज्ञानी पुत्र मण्डप ने संगदोषवश अपने बन्धुवों के मना करने पर भी काशी में पाप का आचरण किया।

एक बार वह कुछ साथियों के साथ राजमहल में घुसा और कुछ धन चोरी करके उसे उसने एक वेश्या के घर रख दिया। एक दिन उसे प्यास लगी तो पानी के भ्रम में शराब पी गया। उसी समय दोनों चोरमित्र आये। उन्होंने चोरी का धन मण्डप से माँगा। मण्डप ने वह धन वेश्या से माँगा तो उसने देने से इन्कार कर दिया। इस पर मण्डप के मित्रों ने मण्डप को खूब पीटा और घर जाकर मण्डप के माता-पिता से सारी कथा

कही। इस पर पिता कुष्माण्ड ने मण्डप को घर से बाहर निकाल दिया। दोनों मित्रों ने उसे अस्सी संगम के निकट ले जाकर इतना पीटा कि वह मरणासन्न हो गया।

जब मण्डप की बेहोशी समाप्त हुई तो उसने देखा कि लोग शिवलिंग की प्रदक्षिणा कर रहे हैं। वह भी उन लोगों के साथ हो लिया। सभी साथी कर्दमेश में टिके। वहाँ मण्डप ने भगवान शिव के समक्ष रात्रिजागरण किया। सभी ने उसकी भक्ति की प्रशंसा की। मण्डप के पूर्ववृत्तान्तों से कोई परिचित नहीं था, फिर भी उसका अन्तःकरण उन यात्रियों के साधुवाद से स्वच्छ हो गया। दूसरे दिन मण्डप ने भीमचण्डो पर सबके साथ विश्राम किया। भोजनादि ग्रहण करके रात्रि में देवी जी के सामने क्षेत्रमाहात्म्य सुना और विह्वल होकर नृत्य भी किया। तीसरे दिन नियम-धर्म का पालन करते हुए महादेव, वासुदेव, शिव आदि नामों का कीर्तन करते हुए देहली विनायक पहुँचा। उसे बार-बार अपने कुकृत्यों पर पश्चाताप होने लगा। रामेश्वर में आते-आते उसकी भक्ति-प्रवणता तीव्र हो गई। वह रामेश्वर और शोभनाथ का पूजन कर निराहार नृत्यआदि परायण करने लगा। उसने वृषध्वज में जाकर विधिपूर्वक अठिला के जल में स्नान कर देवताओं की पूजा की फिर विश्वनाथ व माता अन्नपूर्णा का दर्शन किया। इसके पश्चात् उसका मन और आचरण शिवमय हो गया। घर जाकर उसने दरवाजे पर शिव शिव महादेव-महादेव की आवाज लगाई तो उसके पिता ने उसकी माता को भेजा। माता ने अपने पुत्र मण्डप का परिवर्तित रूप देखकर आश्चर्य किया, प्रायश्चित करने की जानकारी की। तत्पश्चात माँ-बाप ने अपने पुत्र को गले लगा लिया।

## दशमोऽध्यायः

**पंचक्रोश-प्रदक्षिणा-विधि**——पार्वती ने भगवान शंकर से पंचक्रोश-प्रदक्षिणा-विधि पूछी तो भगवान शंकर ने बतलाया कि आश्विन में क्षेत्र-प्रदक्षिणा का महत्व होता है या माघ, फाल्गुन, चैत, वैशाख माहों में प्रदक्षिणा करनी चाहिए। प्रथम दिन ढुण्डिराज का पूजन कर केवल फलाहार करे। दूसरे दिन प्रातः गंगा-स्नानकर विश्वनाथ जी का पूजन करे। उसके पश्चात् भगवती अन्नपूर्णा और विश्वनाथ की पूजा करे। अज्ञात एवम् ज्ञात जपों की मुक्ति के लिए सम्पूर्ण पंचक्रोश स्थित पूज्य देवतागण एवं १२ सूर्यों के साथ नृसिंह केशव के साथ अनेक अवतारों के देवगण एवम् शक्ति-सहित ज्योतिर्लिङ्ग के पूजन के साथ-साथ क्षेत्र-प्रदक्षिणा का संकल्प करे। तत्पश्चात् ढुण्डिराज गणेश को मौन प्रणाम करने के बाद पंचक्रोश-यात्रा निर्विघ्न समाप्ति हेतु आज्ञा माँगे। आमोद-प्रमोद, सुमुख-दुर्मुख एवं गणनायकको प्रणाम कर सोलहो प्रकार से पूजन करे और दण्डपाणि की भी पूजा करे तथा कालराज और अविशेश्वर भगवान का पूजन कर मणि-

कर्णिका घाट जाकर स्नान करे एवम् मणिकर्णिका महादेव का पूजन करे। वहीं तट के समीप गंगा, केशव, ललिता, जरासन्धेश्वर, शोभनाथ, दाल्भेश्वर, शुलटङ्केश्वर, वाराह, दशाश्वमेघ के लिङ्ग की बन्दना एवं अर्चना करे। फिर केदार, सर्वेश्वर, हनुमदीशः, सङ्गमेश लोलार्क अर्कसज्जकगणाध्यक्ष का अस्सी के संगम पर पूजा करे। क्षेत्र-प्रदक्षिणा में किसी भी स्थान का बिना दर्शन किये आगे न बढ़े। दुर्गाकुण्ड में स्नानकर दुर्गाविनायक की पूजा करे। भगवती दुर्गा को मधु, पायस एवम् लड्डुओं से ब्राह्मण को तृप्त करे। रात्रि में पुराणश्रवण, भगवान का भजन एवम् नित्यकर्म कर भगवती का पूजन करे। विष्वक्सेन एवम् कर्ममेंश को पंचधान्यों से पूजन करे, कर्दमक्षेत्र तीर्थ में स्नान कर कूपावलोकन करे एवम शोभनाथ, विरुपाक्ष और नीलकण्ठ की अर्चना करे। कर्दमेश्वर में नित्यक्रिया कर हवन करके ब्राह्मणों को भोजन कराये तथा श्राद्ध आदि करने से देव-ऋण, ऋषि ऋण एवम् पितृऋण से उऋण हो जाये। प्रातः नित्यक्रिया कर कर्दमेश्वर का पूजन कर आगे बढ़े। नागनाथ, चामुण्डा, मोक्षेश, करुणेश्वर, वीरभद्र, विकटा, उन्मत्त-भैरव कालकूट का पूजन कर विमला को प्रणाम कर महादेव के दर्शनार्थ जाय। नन्दिकेश, भृङ्गिरिटि, गणप्रिय यज्ञेश, विमलेश्वर, मोक्षद और अमृतेश्वर का पूजन करें! गन्धर्व सागर पारकर भीमचण्डी में प्रवेश करके वहाँ स्नानकर दुग्ध से भीमचण्डी को स्नान करा कर पूजा करे। पण्डितों को भोजन कराकर चण्डविनायक में निवास करे। रविरक्ताक्ष, गन्धर्व और नरकार्णव, तारकशिव का पूजन कर रात्रि जागरण कर हरिकीर्तन, हरिकथा आदि करे। प्रातः पूजन कर महाभीम देवस्थान में जावे, यहाँ तिलो को छोड़ता जाये। भूतनाथ, सोमेश, कामेश, गणेश्वर, वीरभद्र, चारुमुख एवम् गणनाथ का पूजन कर देहलीश के यहाँ जाये। इन्हें लड्डू, खीर, सत्तू तथा ईख के दण्ड से पूजन करे। उन्हीं के पास १६ विघ्ननाथों को पूजे। उद्दण्ड गणपति, उत्कलेश्वर का पूजन करते हुए रुद्राणि भगवती के तपोभूमि का दर्शन करते हुए रामेश्वर जाये। वहाँ वरुणा में स्नान-तर्पण आदि कर भगवान रामेश्वर की श्वेततिल, विल्वपत्र आदि से पूजन करे, यहीं पर नाना दिशाओं में विराजमान शोभनाथ का पूजन कर भूतेश, लक्ष्मणेश्वर शत्रुघ्नेश्वर, द्वावा भुवनेश्वर, नहुषेश्वर की पूजा करे। वहाँ रात्रि जागरण कर प्रातः नित्यक्रिया कर भगवान रामेश्वर का पूजन कर वरुणापार के सम्पूर्ण देवस्थानों का दर्शन करता हुआ पाशपाणि तथा विनायक का पूजन करे क्षेत्र के बाहर पृथ्वीश्वर का पूजन करे कपिल क्षेत्र में वृषभध्वज का पूजन कर यहाँ तर्पण और श्राद्ध करे। यहाँ एकदिन रात्रि निवासकर जागरण करे, तत्पश्चात् ज्वालानृसिंह में जाये और कपिल सरोवर की प्रदक्षिणा कर वरुणा को पारकर संगम में स्नानकर आदिकेशव भगवान का पूजन करें। वहाँ जौ बिखेरते हुए चलना आवश्यक है। इसके बाद प्रह्लादेश्वर त्रिलोचन, बिन्दुमाधव, पञ्चह्रद गभ-

स्तीश और मंगलागौरी का पूजन करे। तत्पश्चात् वशिष्ठ, वामदेव, पर्वतेश्वर, महेश्वर सिद्धि विनायक, सप्तावरण गणनायक का पूजन कर मणिकर्णिका में स्नानकर भगवान विश्वनाथ के यहाँ आकर पञ्चोपचार से पूजन करे। यहाँ मुक्तिमण्डप में आकर विष्णु, दण्डपाणि, ढुण्डीभैरव, आदित्य तथा पाँच गणकों का पूजन करे और यथाशक्ति पंञ्चक्रोश प्रदक्षिणा की सिद्धि के लिए दान इत्यादि देकर घर जाकर ब्राह्मण भोजन करावे।

## एकादशोऽध्यायः

**पंञ्चक्रोशी यात्रा नियम**—पार्वती ने शंकर जी से पञ्चक्रोशी-यात्रा के नियम पूछा तो महादेवजी ने बतलाया कि पंचक्रोशी यात्रा करने वाले को प्रतिग्रह, परान्न, परधन एवम् परस्त्री से सम्भाषण त्याग देना चाहिए। पापियों के साथ रहने पर सम्पूर्ण कार्य निष्फल हो जाते हैं। विष्णु, शिव एवम् दूसरों की निन्दा करने वालों के साथ न जाये। गुरु, शास्त्रनिष्ठा, शिवधर्म, महात्मा, तीर्थ, लिङ्ग आदि की निन्दा न करे। अन्य क्षेत्रों में किया गया पाप इस क्षेत्र की परिक्रमा करने पर नष्ट हो जाता है। परन्तु इस क्षेत्र की प्रदक्षिणा में किया गया पाप कभी भी नष्ट नहीं होता। साथ ही इच्छा रखने वालों को समस्त क्षेत्र-प्रदक्षिणा करनी चाहिए। इन दिनों में ब्राह्मण, अनाथ, अपंगों को दान देना चाहिए। पृथ्वी पर शयन कर तेल, मांस, उड़द, मसूर, चना, कोदो, ताम्बूल, मैथुन आदि का त्याग करे। दोनों समय स्नान एवम् नित्य पूजन करे।

**क्षेत्र प्रदक्षिणा**—पार्वती ने महेश से पूछा कि जो लोग पंचक्रोश-यात्रा करनेमें असमर्थ हों उनका पाप कैसे नष्ट हो, बतलाइये। भगवान शंकर ने कहा—प्रातः स्नान कर शिवकी की पूजा कर मोद आदि पंचक, ढुण्ढिराज, दण्डपाणि, भैरो और दुर्गा की पूजा कर सात आवरण विनायकों में वहिरावरण में अवस्थित सिद्धिविनायक की दक्षिण से परिक्रमा एवं अर्क विनायक आदि सातों की वायीं ओर से परिक्रमा करके रात्रि-विश्राम करे। फिर प्रातः नित्यक्रिया करके दण्डपाणि का पूजन करे इसके पश्चात् परिक्रमा समाप्त कर विश्वनाथ की पूर्ववत पूजा करे।

## द्वादशोऽध्यायः

**अशक्त प्राणियों के प्रायश्चितस्वरूप कार्य का विधान**—पार्वती जी ने शंकर जी से अशक्त प्राणियों के प्रायश्चित रूप में पंचक्रोश यात्रा का सुलभ उपाय पूछा तो भगवान शंकर ने बतलाया कि जो लोग अशक्त हैं वे काशीक्षेत्र के देवस्थानों का जीर्णोद्धार, मंदिरों के छतों का निर्माण या नूतन शिवजी का मन्दिर बनवायें तो सारा प्रायश्चित होकर उन्हें मोक्ष का लाभ होगा। शिव या विष्णु मूर्ति की प्रतिष्ठा का काशीक्षेत्र में विशेष

माहात्म्य है। शिव-विष्णु-भक्त विद्वानों को समस्त सामग्रियों से पूर्ण कर देना विशेष फल देने वाला है। ब्राह्मण को गृहदान देना और भी उत्तम कार्य है।

**महातेजा क्षत्री का आख्यान**—सूर्यवंशी महातेजा ने व्यापार करके काफी धन कमाया एवम् अपना सामाजिक स्तर ऊँचा किया। दुर्भाग्य से उसकी पत्नी का देहान्त हो गया और वह दासीगामी हो गया। चूँकि उसके पास प्रचुर धन था, इसलिए उसे ब्राह्मणों को ब्याज पर देने लगा। समय-समय पर पाप करता रहा। चाहते हुए भी उस दासी से उसे कोई सन्तान न हुई। दासी महातेजा के आचरण से दुःखी थी, वह दान में विश्वास करती थी लेकिन महातेजा महाकृपण था। एक दिन दासी ने भोजन नहीं बनाया। पूछने पर उसने कहा कि भोजन में धन का व्यय होता है, इसलिए भोजन नहीं बनाया। महातेजा ने उसके इस व्यवहार पर आपत्ति की तो पत्नी ने कहा कि भगवत कथा एवम् दान करने में मन लगाना चाहिए। उसने दासी को लाख समझाया, वह न मानी तो विवश होकर महातेजा त्रिलोचन तीर्थ के पास कथा सुनने चला गया। वहाँ अर्थ व काम के वासनावश धन का दुरुपयोग व उसकी नारकीय योनियों की प्राप्ति का प्रकरण चल रहा था। धन के सदुपयोग और उससे धर्म, अर्थ, काम, मोक्ष की प्राप्ति का कल्याणदायक उपाय सुनकर वह अनमना-सा घर लौटा। दासी ने भोजन पकाकर सामने रख दिया। महातेजा ने उस भोजन को बिना अतिथियों को खिलाये न ग्रहण करने का आग्रह किया। दासी द्वारा भिखमंगों को बुलाने पर कोई उस कृपण का अन्न खाने को तैयार नहीं हुआ। इस बात से महातेजा बहुत दुःखित हुआ, उसने बिल्लो, कुत्ते, कौवों को बुलाना चाहा परन्तु वे भी नहीं आये। इस पर वह रात्रिभर अपने पूर्वजीवन का ध्यान कर पश्चाताप करने लगा। प्रातः उठकर स्नानकर धर्मकथा सुनने लगा। वहाँ महात्मा शान्तव्रत काशी माहात्म्य सुनाते हुए कह रहे थे कि काशीवास नाना जन्मों के पुण्यों से होता है। यदि यहाँ भो मनुष्य पापकर्म में लिप्त होकर जन्म को व्यर्थ खोता है तो उसको मोक्ष नहीं मिलता। इस कथा का महातेजा पर बड़ा प्रभाव पड़ा। उसने प्रातः गंगा स्नानकर भगवान विश्वनाथ की पूजा की। घर आकर भिक्षुओं को दान देने के लिए बुलाया तो वे नहीं आये, वह बड़ा दुखी हुआ। रात्रि में उसे मानसिक ग्लानि और पश्चाताप हुआ। वह शिव-शिव की करुणा भरी रट लगाता हुआ अपने किये पर पश्चात्ताप करने लगा। तीसरे दिन स्नान कर महात्मा जी से अपने दुष्कृत्यों से छुटकारे का उपाय पूछने लगा। महात्मा ने बतलाया कि अच्छे ब्राह्मण को सामग्री सहित सुन्दर निवास योग्य घर देना, देवालय बनाना उनका जीर्णोद्वार करना पापों से प्रायश्चित का उपाय है। इसे सुनकर महातेजा ने अपने धन से सुन्दर निवास योग्य गृह बनाकर सत्पात्र को दिया। परिणामस्वरुप उसका उद्धार हो गया।

## त्रयोदशोऽध्यायः

**काशी स्थित प्रमुख तीर्थों का वर्णन**—ऋषियों ने सूतजी से पूछा कि काशी में कौन-कौन से प्रमुख तीर्थस्थान हैं, उनका क्या माहात्म्य है ? सूतजी ने कहा सर्व प्रथम अविमुक्त में रहकर गंगा स्नान करे, मध्याह्न में मणिकर्णिका का सेवन करे। प्रातः पंचनद में भक्तिपूर्वक स्नान करे।

आदिकेशव भगवान का स्थान जहाँ वरुणा गंगाजी से मिली हैं, अत्यन्त महत्व पूर्ण है। गंगा के किनारे अनेकों तीर्थ हैं, उनमें नौ उत्तम हैं। रेणुका, सूकर, काशी, काञ्ची, काली, नरेश्वर, कालञ्जर एवं महाकाल नवखण्ड और नवनाग प्रसिद्ध हैं। यहाँ विभिन्न स्थानों में महापुरियाँ अवस्थित हैं। शंखोद्वार प्रवेश में द्वारिका, विन्दु माधव के पार्श्वस्थित विष्णुकाञ्ची, अर्क से उत्तर वरुणा तक मथुरा, सोमेश्वर के समीप वायुकोण में अयोध्या, अस्सी के संगम के कोण पर हरिद्वार, कृत्तिवासेश्वर तक महाकाल पुरी उज्जयिनी है। इन सप्तपुरियों की क्रमशः वर्षा, शरद्काल, वसंत, ग्रीष्म, हेमन्त और शिशिर ऋतुओं में यात्रा करनी चाहिए। अविमुक्तेश्वर, विशेश्वर, मणिकर्णिकेश्वर, केदारेश्वर, कृतिवासेश्वर, वृद्धकालेश्वर, चन्द्रेश्वर, ब्रह्मेश्वर, त्रिलोचनेश्वर, ओंकारेश्वर, कपर्देश्वर, धर्मेश्वर ऐसे स्थान हैं जहाँ उनका दर्शन करके मनुष्य को मोक्ष मिल सकता है।

## चतुर्थशोऽध्यायः

**काशी माहात्म्य के सन्दर्भ में ब्रह्मा, यम एवं शिव का वार्तालाप**—एक बार मनु दुःखी होकर ब्रह्मा के पास गये। ब्रह्मा द्वारा कारण पूछने पर मनु ने कहा कि काशी में सम्पूर्ण पापों से छुटकारा मिल जाता है इसलिए उन्हें काशी जाने की आज्ञा दी जाय। ब्रह्मा काशी विषयक प्रश्न पर विचार कर ही रहे थे कि उसी समय यम का आगमन हुआ। यम ने कहा—भारत में पापी लोगों के पापों का छुटकारा काशी नामोच्चारण, उसके दर्शन एवं वहाँ पर स्नान करने मात्र से हो जाता है इसलिए पापियों पर शासन की अब कोई आवश्यकता नहीं प्रतीत होती।

ब्रह्मा जी उन दोनों को लेकर शंकर के पास गये। उन्होंने मनु और यम की समस्या उनके समक्ष रखी। शंकर ने समस्या का समाधान करते हुए कहा कि—ब्रह्म एकमेव सत्य सनातन है, माया सम्वलित ब्रह्म के द्वारा ही यह सृष्टि प्रकाशित है। माया के प्रभाव से सम्पूर्ण प्राणिनाम चित्तविक्षेपयुक्त रहते हैं। केवल काशी अविमुक्त क्षेत्र ब्रह्म का निवास-स्थल है; इसमें शिव एवं विष्णु निवास करते हैं। अतः यहाँ रहने वाले प्राणी को उसी तरह मोक्ष मिलता है जैसे पारस को छूने मात्र से ही लौह सुवर्णमय हो जाता है वैसे ही काशी में सम्पूर्ण प्राणी ब्रह्ममय हो जाते हैं। जैसे प्रकाशपुंज ही सम्पूर्ण जगत का

प्रकाशक है और उपाधिभेद से सूर्य एवं दीपक में भासित होता है, अधिष्ठान के अनुसार वैसे ही हिरण्यगर्भ एवं जीवों में अधिकृत भेद है, यह रहस्य काशी के अविमुक्त के सम्बन्ध में है। अतः काशी में हर प्रकार का मनुष्य स्मरण पूजन, कीर्तन, स्नान आदि कर अपने आत्मशुद्धि के साधनों में प्रवृत्त हो मोक्ष का अधिकारी हो जाता है। इसको प्रत्यक्ष रूप से दिखलाने के लिए शंकर जी ने उन तीनों को काशी लाकर अविमुक्त क्षेत्र का चमत्कार दिखलाया।

## पंचदशोऽध्यायः

**द्विज तेजा और ब्राम्हण का आख्यान**--मिथ्याजगत् से मुक्ति का उपाय काशी के अलावा और कहीं नहीं है, इस विषय को लेकर सूत जी ने एक आख्यान ऋषियों के समक्ष प्रस्तुत किया।

मगध देश में बहुविवाद करके ब्राह्मणों को वाद में जीतने वाला एक द्विजजेता नामक ब्राम्हण रहता था। एकदिन अधिक भोजन कर लेने के कारण वह बीमार हुआ। उसकी मृत्यु हो गयी। मृत्युपश्चात् वह ब्रह्मराक्षस हुआ और बहेंड़ के वृक्ष पर रहने लगा। वह मधुर बोलकर ब्राह्मणों को अपने पास बुलाता और उन्हें भक्षण कर जाता। एक बार एक ब्राम्हण उस मार्ग से आ रहा था। ब्रह्मराक्षस ने उसे बुलाकर पूछा कि क्या शास्त्रार्थ कर सकते हो, कहाँ जा रहे हो? ब्राह्मण शास्त्र—सम्मत ब्राह्मण को देखकर बोला कि वह काशी जा रहा है, जहाँ निवास करने के पश्चात् किसी भी वस्तु की इच्छा नहीं उत्पन्न होगी। ब्रह्मराक्षस भी काशी जाने के लिए लालायित हो गया। उसने ज्योंही अपना प्रस्ताव ब्राह्मण यात्री के समक्ष रखा उसके आधे पाप कट गये और उसकी प्रवृत्ति हिंसात्मक न रही। दोनों काशी की ओर चले। ब्राह्मण यात्री द्वारा पूर्व वृत्तान्त पूछने पर ब्रह्मराक्षस ने सबकुछ बतलाकर अपने मोक्ष का उपाय पूछा। ब्राह्मण ने काशी के रेणु कणों से स्नान के पश्चात् मुक्ति मिलने की बात कही। जब वे काशी सीमा पर पहुँचे तो वह ब्राम्हणयात्री ब्रम्हराक्षस को बाहर ही छोड़ आनन्द-कानन में जाकर स्नान किया और शंकर का ध्यान एवं पूजनकर भष्म का ढेर लेकर ब्रह्मराक्षस के पास आया। उसे भस्म से नहलाया और शुद्धकर काशीक्षेत्र में प्रवेश किया। दोनों ने मणिकर्णिका में स्नान करके भगवान शिव का दर्शन-पूजन किया और नियम-धर्म से काशी में रहने लगे। परिणामस्वरूप उस ब्रह्मराक्षस का शरीर दिव्य हो गया और पापभय से कभी भो बुरी प्रवृत्तियों को उसने नहीं दुहराया। इस प्रकार सज्जन, संगति, सदबुद्धि, सदाचार, सत्य और शास्त्र से पाँचों का पालन करने से मनुष्य को मृत्यु का भय नहीं रहता।

## षोडषोऽध्यायः

**काशी में नित्य यात्रा-विधान**—ऋषियों ने नित्य-यात्रा विधान के सन्दर्भ में काशी में किये गये पाप नष्ट होने एवम् पुण्य की वृद्धि हो जाने का उपाय सूतजी से पूछा। सूतजी ने शिव-पार्वती के सम्वाद के माध्यम से इस प्रश्न का समाधान किया।

प्रातःकाल उठकर ठुण्डीराज, भवानी शंकर, कालभैरव दण्डपाणि, गणेश, केशव, आदित्य और चण्डिका का स्मरण और नमस्कार कर मनुष्यनित्यक्रिया से निवृत होकर सन्ध्या तर्पण करे। भगवान विश्वनाथ का स्मरण करता हुआ भगवती अन्नपूर्णा का पूजन करे तत्पश्चात ढुण्डीराज, विश्वनाथ, दण्डपाणी, आदित्य, द्रौपदी, विष्णु तबा महेश्वर की निर्वाण मण्डप में पूजन करे उसके पश्चात षोडसोऽचार विधि से विश्वनाथजी की पूजा करे। तीन प्रदक्षिणा कर पाँच प्रकार से प्रणाम करे। निर्वाण मण्डप में विष्णु भगवान को नमस्कार कर अर्न्तगृह में बैठकर विश्राम एवम् सत्संग करे। यहाँ रहते हुए परान्न-परवाद-परदार, परधन, परधर्म, दुराचरण, द्वेष, अभक्ष, आलस्य एवम दैन्ययुक्त दस दोषों से दूर रहे। इस संसार में दुख नाम की कोई चीज नहीं है परन्तु विषयाकुल चित्तवाले व्यक्ति सदा ही दुःख पाते हैं। भगवानकी शरण होनेसे यह दुःख नहीं सताता। यम, नियम में प्रवृत्ति, गुरुपदेश परमार्थ दृष्टि असत्य कथा का वर्जन, जप, आस्तिकता मयी बुद्धि, शिवनाम, कीर्तन, आत्मशुद्धि, मृदुवचन, शान्ति, सदाचार, दान, काम, क्रोध आदि से दूर रहना, मान-अपमान से दूर रहकर, भगवत भजन करते हुए काशी निवास करना ही कैवल्य मुक्ति का साधन है परन्तु प्रवृत्त मार्ग के लोगों के लिए यह मार्ग उपयोगी नहीं है क्योंकि लोलुपता आदि विघ्न उनके मध्य आ जाते हैं यही उनके दुःख का कारण है। यहाँ रहकर मनुष्य प्रतिग्रह, परिग्रह आदि से दूर रहे तो मोक्ष को प्राप्त हो सकता है।

## सप्तदशोऽध्यायः

**काशीनाम प्रसिद्धि का रहस्य**—योनिकारण वीज शक्ति और ज्योतिलिङ्ग शिव है। प्रकृति एवं पुरुष के ये रूप पुराणों आदि में प्रसिद्ध है। शिव ही अनेक नामों से प्रसिद्ध हैं। सदाशिव की जो चैतन्य रुपिणी शक्ति है वही काशी नाम से प्रसिद्ध है। कोई इसे अविमुक्त, पञ्चक्रोश क्षेत्र रुद्रावास, विष्णुवास और वाराणसी धाम कहते हैं। परन्तु यह एक ही पूर्ण सच्चिदानन्द सदाशिव के सनातन ज्योर्तिलिङ्ग का वाचक है। भगवान शङ्कर ने एकबार अपनी शक्तिचैतन्यरुपिणी को अलग कर दिया वही काशी नाम से विख्यात हुई और शङ्कर के वरदान से क्षेत्रस्वरुपिणी अधिष्ठात्री देवता हुई। पश्चिमाभिमुख गङ्गा केशव के सानिध्य में यह अविमुक्तेश्वर का स्मरण करती हुई

सनातन काल से उसी रूप में प्रकाशित है। जो द्वादशी को प्रातः उठकर स्नानकर काशी का पूजन करता है उसकी बुद्धि पाप में नहीं लगती और चतुर्विध श्रृष्टि के प्राणी काशी में ही मुक्ति प्राप्त करते हैं इसमें कोई सन्देह नहीं।

**काशी में कलि का प्रभाव**—ऋषियों द्वारा यह पूछने पर कि काशी में कलि का प्रवेश है ही नहीं तो यहाँ पर रहने वाले प्राणियों को कलि क्यों बाधा देता है? इस पर सूतजी बोले कि कलि का प्रवेश काशी में नहीं होता बल्कि प्राणी के पूर्वजन्मार्जित संस्कारों के वश से उनमें वासना का उदय होता है, शुभ वासनायें पुण्यजनक होती हैं और अशुभ वासनाये पापजनक है। अशुद्ध बुद्धि ही कलि नाम से कहा गया है। इससे दूर रहने वाले व्यक्ति की शुद्ध निर्मल बुद्धि होकर काशी की कृपा से विश्वेश्वर एवम् भगवती के चरणों में दृढ़निष्ठा होकर परमपद की प्राप्ति होती है।

## अष्टादशोऽध्यायः

**काशी एवं शंकर वार्तालाप**—सूतजी बोले कि काशी ने पापी लोगों के भार को धारण करने में अपनी अशक्ति बतलाई ( विशेष रूप से काशीक्षेत्र में किये हुए पापों की। ) इसपर भगवान शङ्कर ने काशी को आश्वासन दिया कि काशी में पापीपुरुषों की स्थिति भविष्य में नहीं होगी। मेरी आज्ञा से दण्डपाणि उन्हें काशी से बाहर निकाल देंगे।

**असज्जन पुरुषों के लक्षण**—काशी ने असज्जन पुरुषों के बाह्यलक्षण पूछे तो शंकर ने कहा कि जो व्यक्ति गृह, परस्त्री, धन-पुत्र में रमते हैं, परमधर्ममोक्ष से विरत रहते हैं, ऐसे लोगों के सम्पर्क से सदा ही असद्वृत्त होने का डर रहता है। अतः ऐसे लोगों का सम्पर्क दूर से ही टाल देना उचित है।

**काशी में कामकला आख्यान**—कामकला वेश्या को अपने कुकृत्यों के कारण पश्चात्ताप हुआ। उसे भगवती काशी के दर्शन की उग्र उत्कण्ठा हो गयी। कुछ दिन के बाद वह काशी आई। भगवान के नाम का प्रतिदिन भजन करने से उसके पाप नष्ट होने लगे, काशी आकर उसने मणिकर्णिका में स्नान किया और अपना धन सत्पात्र को दान कर दिया। उसने अपने केशों को कटवाकर शुद्ध जीवन का व्रत लिया और भगवान का ध्यान करती हुई उनसे दिनरात श्रद्धा-भक्ति से प्रार्थना करने लगी।

उसे एक ही पति भगवान काशीपति भूतभावन जनार्दन दीखने लगे। ऐसी स्थिति में उसे सुरसा नामक ब्राह्मणी ने देखा और परिचय पूछा तो कामकला ने आदि से अन्ततक अपना परिचय देते हुए अपनी काशीभक्ति का विस्तार से वर्णन सुनाया और सर्वत्र ही काशीक्षेत्र में केशवमय मूर्ति के दर्शन होने की बात कही।

सुरसा ने अपनेको काशीक्षेत्र की अधिष्टात्री देवता बताकर कहा कि कल भगवान केशव के दर्शन करोगी और उसे अपने स्वरूप का दर्शन कराया ।

दूसरे दिन विलाप करती हुई मध्याह्न में जैसे ही वह वेश्या मणिकर्णिका में स्नान कर केशव को पुकारती हुई ध्यान करने लगी तो उसकी मृत्यु हो गयी । उसे साक्षात मोक्ष प्राप्त हुआ ।

## ऊनविंशोऽध्यायः

**वीरसेन एवं कामकला सम्वाद**—वीरसेन अपने पुत्र प्रसेन को विदर्भ का राज्य सौंपकर अपनी पत्नी के साथ काशी आकर वरुणा के किनारे भगवान केशव की आराधना करने लगा ।

एक दिन वीरसेन ने कामकला को बुलाकर पूछा-तुम्हारा पति कौन है ? कामकला ने भगवान केशव को अपना पति बतलाया ! वीरसेन ने पुनः पूछा-वह कैसे मिलता है ? कामकला ने कहा कि गुरुभक्ति, स्मरण से एवं अहंकार-वृद्धि के नाश होने से वह मिलता है। विषयों में आसक्त, लोभी, पापात्मा पुरुषों से वह दूर रहता है । जो उनमें ही एक-चित्त होकर भक्तिपूर्वक लगता है, उसे साक्षाद् मोक्ष प्राप्त होता है । काशीपुरी भगवान विष्णु के साक्षात्कार का क्षेत्र है । यहाँ गुरु एवं शास्त्र से श्रद्धा होने पर वह मिलता है और मनुष्य मोक्ष प्राप्त करता है । वीरसेन ने पूछा किस पूण्य से श्रद्धा का उदय होता है ? तो कामकला ने श्रुति, स्मृति, पुराण द्वारा प्रतिप्रादित धर्म के अनुष्ठान को ब्रह्मार्पण बुद्धि से करने से ही श्रद्धा की प्राप्ति बतलायी ।

**श्रद्धापूर्ति के सम्बन्ध में भिल्ल एवं ब्राह्मण की कथा**—विन्ध्यपर्वत के कोटर भिल्ल पल्ली में रोद्राक्ष नामक एक भिल्ल रहता था । जो यात्री उस पथ से जाता वह उसे मारकर धन छीन लेता और अपने पापों में वृद्धि करता रहा । एक दिन उस पथ से जा रहे कुछ ब्राह्मण मिले । भिल्ल ने उन्हें पकड़ लिया । उसके धमकाने पर ब्राह्मणों ने अपना सब कुछ सौप दिया और काशी पहुँचने के लिए जीवनदान की याचना की । उस भिल्ल ने ब्राह्मणों से धन की महत्ता जाननी चाही तो ब्राह्मणों ने धन को समस्त पापकर्मो और अनर्थो का मूल बतलाया । उन्होंने पापकर्मो को दुःख का मूल और नरक का पथ बतलाया तथा धर्म करने वाले के लिए स्वर्ग बतलाया । दूसरों का धन बलात् छीन लेना, सत्पुरुषों की निन्दा, अपने लिए जो प्रतिकूल लगे वह दूसरों के लिए करना पाप है । शरीरधारी की शुद्धि के लिए दस संस्कार होते हैं । ये संस्कार विशिष्ठ सत्पुरुषों की सङ्गति, स्वयं के उद्धार की बुद्धि, सत्यशास्त्र परायणता, विचार, अनुभव का आनन्द विषयों के सुख का त्याग, आहार शुद्धि, ईश्वर में पराभक्ति हैं । पापों में डूबे मनुष्य के हृदय में शास्त्रों के प्रति आस्था नहीं होती ।

भिल्ल ने अपने उद्धार का उपाय पूछा तो ब्राह्मणों ने एकमात्र भगवत्कथा ही उद्धार का उपाय बतलाया जो काशी में ही संभव है।

वह भिल्ल ब्राम्हणों के साथ काशी आया और जेष्ठेश्वर के निकट उसने शिव, काशी विष्णु की कथा का श्रवण एवं दर्शन-पूजन किया। उस भिल्ल को शास्त्रश्रवण से श्रद्धा मिली और उसने मोक्ष प्राप्ति के लिए भूख-प्यास का त्यागकर भगवत्भक्ति में मन लगाकर मोक्ष प्राप्त किया।

## विंशोऽध्यायः

**शास्त्रश्रवण-विधि एवं सच्चे गुरु का लक्षण**—शास्त्रश्रवण-विधि, वक्ता और श्रोता के सम्बन्ध में ऋषियों द्वारा पूछने पर सूत जी ने बतालाया कि भगवान सर्वप्रथम कृष्ण द्वैपायन रूप में गुरु में प्रवेश कर वक्ता बनते हैं, जिससे शिष्य को सत्यपथ पर जाने का उपदेश मिलता है, इसलिए व्यास के सदृश गुरु और सूत के सदृश शिष्य होना आवश्यक है। गुरु वही है जिसके सदुपदेश से पापी, कामातुर, मूर्ख व्यक्ति भी धर्ममार्ग में प्रवृत्त होकर शाश्वत मोक्ष का अधिकारी हो जाता है। जो पाप से हटाकर शीघ्र गृहस्थआश्रम के नियमों से उसे धर्म, अर्थ और काम की शिक्षा दे फिर धर्म के द्वारा निष्काम भक्ति का उपदेश देकर उस प्राणी का उद्धार करे वहीं सच्चा गुरु है।

**गुरुओं के प्रकार**—रागयुक्त और रागरहित दो प्रकार के वक्ता गुरु होते हैं। सराग वक्ता की बातें हृदय को स्पर्श नहीं करतीं। निराग वक्ता दो प्रकार के होते हैं। एक देव, गुरु. धर्म आदि में शिष्य श्रद्धा की परीक्षा लेने वाला जैसे याज्ञवल्क्यादि। दूसरा वह जो बिना किसी परीक्षा के ही उपदेश देता है। बिना परीक्षा लिये किया गया उपदेश ऊसर भूमि में बोये गये बीज के सदृश है।

**जनक के प्रति याज्ञवल्क्य का उपदेश**—एक बार मिथिला के राजाजनक ने विचार किया कि योग्य ज्ञानियों को एक हजार गायें दान स्वरूप दी जायँ। इसके लिए उन्होंने ब्राह्मणों को बुलाया। यह देखकर याज्ञवल्क्य ने जनक से कहा—आप धन्य हैं, आपको इस संसारी पदार्थों में रंचमात्र भी व्यामोह नहीं है, अतः आप धर्म के प्रकरण में स्वयं सिद्ध हैं। आप गोदान करके तीनों प्रकार के दुःखों को नष्ट करने वाला ज्ञान प्राप्त कीजिए। जनक ने गोदान कर दिया। तत्पश्चात् ऋषियों ने जनक की परीक्षा कर ज्ञान दिया। इस प्रकार ज्ञान के अधिकारी वे हैं जिन्होंने प्रारम्भ में धर्म, अर्थ, काम, को देने वाली धर्मकथाएँ सुनी हों और उसका बोध करके निवृत्ति-मार्ग में आ गये हों। ऐसे ही लोग परमपद के ज्ञान द्वारा मोक्ष को प्राप्त करते हैं। काशी-क्षेत्र मोक्ष-प्रदायक है।

## एकविंशोऽध्यायः

**गंगा-महिमा-वर्णन**—सूत जी ने कहा कि काशी-सेवन, गंगा-स्नान सर्वदा धर्म में

प्रवृत्ति करने वाला और मोक्ष का द्वार है। काशीलाभ भगवान विश्वनाथ की कृपा एवं पूर्णात्मा मनुष्य को हो सुलभ होता है।

**पाण्ड्य राजा पूण्यकीर्ति काशी परिचय की कथा**—राजा पूण्यकीर्ति गंगा का बड़ा ही भक्त था। वह सत्संग में अपना समय व्यतीत करता था। गंगा को लौकिक-पारलौकिक पुरुषार्थ का साधन मानता था।

वह समस्त धार्मिक कार्य गंगाजल से ही सम्पादित करता था। उसकी इस तरह की श्रद्धाभक्ति से प्रसन्न होकर गंगा जी ने वर मांगने को कहा। राजा ने कहा कि यदि आप वर देना चाहती हैं तो मुझे ऐसा दीजिए कि मैं प्रतिदिन आप का दर्शन पाता रहूँ। गंगा ने काशी आकर दर्शन करने को ही अपना अमृत-स्वरुप दर्शन बतलाया और काशी की महिमा व्यक्त करते हुए कहा कि काशी में ही सभी के आराध्य विष्णु, शिव, पार्वती, सूर्य, ब्रम्हा और समस्तदेव, ऋषि और योगिराजा निवास करते हैं, परमसुख की अभिलाषा ही उनके निवास का रहस्य है। अतएव यदि मनुष्य जितेन्द्रिय, शास्त्र और विषयों से विमुख होकर यहाँ काशी लाभ करे तो उसे अवश्य ही वास्तविक सुख की प्राप्ति होती है। इसलिए हे राजन्, इस राज्य को अपने पुत्रों को सौंपकर काशीवास के लिए प्रस्थान करो।' यह कहकर गंगा अलक्षित हो गयीं। राजा ने गंगा के आदेशानुसार अपने पुत्र को सम्पूर्ण राजपाट सौंपकर पत्नी-सहित काशी की ओर प्रस्थान किया। वहाँ जाकर गंगा में स्नानकर विष्णु, शंकर, पार्वती अन्नपूर्णा के दर्शनकर अपना सर्वस्व धर्मनिष्ठ ब्राम्हणों को दान कर दिया।

**पापी का प्रभाव**—अब वह नित्यप्रति पत्नी-सहित गंगा-स्नान करके देवी-देवताओं की आराधना करने लगा। उसके इस आचरण से गंगा जी अत्यन्त प्रसन्न होकर पुनः वर देने के लिए उपस्थित हुईं। राजा ने वर स्वरूप काशी का प्रभाव जानने की इच्छा व्यक्ति की। गंगा जी ने बतलाया कि विष्णु द्वारा निर्मित काशी पंचक्रोशक्षेत्र में स्थित है। धर्मनिष्ठ मनुष्यों को वह परमसुख की प्राप्ति कराती है। काशी में सम्पूर्ण देवता ऋषि, मुनि, सिद्ध, योगेश्वर लोगों का निवास है। वहाँ ब्रह्मज्ञान के समस्त साधन सुलभ हैं। संसार में प्रिय वस्तु मनको व्याकुल करने वाली एवं अधिक संख्या में नहीं होती। परमात्मा ही एक ऐसा है जो परमसुख एवं प्रिय इष्ट है। यह सब उससे ही प्राप्त हो सकता है।

राजा द्वारा 'गुरु कैसा हो ?' पूछनेपर गंगा जी ने बतलाया कि शान्तिपूर्ण, विष्णु-भक्त, शिवपरायण, वेदवेदार्थरूपवाले भक्त और भक्ति का विवेचन करने वाले ही योग्य गुरु कहे जा सकते हैं। भक्त ही समस्त पापों का नाश करते हैं। भक्त, साक्षात् तीर्थरूप होते हैं इसलिए भक्तों की सेवा में सर्वदा लगे रहना चाहिए।

## द्वाविंशोऽध्यायः

**मृत्यु के बाद आत्मा का गमन**—ऋषियों ने सूत जी से पूछा कि जो लोग अपने पापकर्मों का प्रायश्चित करने के लिए काशीवास नहीं करते, मृत्यु के बाद उनकी आत्मा का गमन कहाँ होता है ?' सूतजी ने बतलाया कि जो मनुष्य धन की ओर स्वार्थबुद्धि रखकर उसी में दिनरात लिप्त रहते हैं उनको तो नरक का कोई डर नहीं रहता।

धन दो प्रकार के बतलाये गये हैं—प्रथम बन्धनकारक धन यह धन देहादि के विषय सुख के लिए होता है। दूसरा मोक्षसाधन में सहायकधन, यह परमार्थ एवं विप्र आदि के सेवार्थ सदुपयोग में लगाया गया पूण्य एवं मोक्षसाधनवाला धन है। पूण्यधन के भी दो प्रकार हैं— काम्य और मुक्ति हेतु वाला। काम्य का उपयोग धर्मविषयों एवं परलोकके साधन के लिए होता है मुक्ति हेतु वाला वह धन है। जो ब्रह्मार्पण बुद्धि से किया जाता है। जो मनुष्य धन को ही सर्वस्व मानकर रातदिन उसी में लगे रहते हैं उनके पापों का कभी भी अन्त नहीं होता।

**पापानुसार नरक के प्रकार स्थिति एवं लक्षण**—मुनिगणों द्वारा पापानुसार नरक के प्रकार स्थिति एवं उनका लक्षण पूछनेपर सूत जी ने कहा कि धर्मराज की नगरी संयमिनी में धार्मिक व्यक्तियों पर शिव और पापियों पर महायम शासन करते हैं। उनके आदेशानुसार पापियों को कर्मानुसार उनके पापों का स्मरण कराते एवं दण्ड देते हैं। ज्ञात—अज्ञात पाप के अपराधियों को भी यम कठोर दण्ड देते हैं।

**पापी और मुमुक्षु की धर्मोपासना में अन्तर**—पापी और मुमुक्षु एकही धर्म की उपासना करते हैं परन्तु पापी सुखभोग उद्देश्य बनाता है, मुमुक्षु मोक्षइच्छा को लक्ष्य बनाता है। विराग और राग का फल भिन्न-भिन्न होता है। एक से मोक्ष और दूसरे से बन्धन मिलता है। मुमुक्षु लोग समस्त स्थावर—जंगम को नश्वररूप में देखते हैं और ब्रह्मबुद्धि वाले होते हैं, फलस्वरूप वैराग्य, ज्ञान, तप, धर्म और परमसुख का दाता है। वैराग्य पापों का नाशक है। मनुष्य पापपूण्यके कारण अशुभ और शुभरूपों की कल्पना करता है। धन में स्वबुद्धिएवं भोगबुद्धि पतन एवं नरक प्राप्ति का कारण होती है। भगवान को अर्पित बुद्धि मोक्ष का कारण बनती है।

## त्रयोविंशोऽध्यायः

**पाप-पापी और उनकी यातनाओं का आध्यात्मिक रहस्य**—सदस्यों द्वारा पाप, पापी और उनकी यातनाओं का आध्यात्मिक रहस्य पूछने पर धर्मराज ने बतलाया कि सर्वप्रकार पाप का चिन्तन फिर उनका संग्रह परिणामस्वरूप पापवासनाओं का उग्ररूप

धारण कर लेना आदि ही उपपातक, पातक और महापातक का स्वरूप है। अतएव पापों की निश्चित संख्या बतलाना असंभव है लेकिन पापों का मूल मानसिक पाप-चिन्तन से ही प्राप्त होकर मनुष्य को गर्भ-यातना पाप, स्वर्ग, अपवर्ग पुण्यों के कारण ही होते हैं। संयमिनी में जो यातनाएँ होती हैं एवं सुखप्राप्तिपूर्वक धर्मप्रसङ्ग का वातावरण होता है वह सभी पापपुण्य के कारण ही होता है। अतः पापों से बचने के लिए ही इतनी उग्र यातनाओं और नरकों की परिकल्पना है। देहाभिमान-बुद्धि से पापी को दुःख भोगने पड़ते हैं।

**वेद-रहस्य के सम्बन्ध में ऋतुध्वज आख्यान**—ऋतुध्वज मिथिला के राजा थे उन्होंने उपासना, कर्म एवं ज्ञान में लगे हुए अनेकों ऋषियों से वेद का तात्पर्य पूछा। ब्रह्मर्षियों ने दान, तप, तीर्थ, यज्ञ, वैराग्य, ज्ञान-विज्ञान और विविध व्रत, स्वाध्याय, वर्ण एवं आश्रम में अलग-अलग वेद-तात्पर्य बतलाया। इससे ऋतुध्वज का शंका-समाधान न हो सका तो वे भरतमुनि से मिले। भरतमुनि ने उनकी शंका का समाधान करते हुए कहा कि भोगों की क्षणिक सुखवाली प्रवृत्ति से विरत हो सच्चिदानन्द तत्व को साक्षात्कार विधि का निरूपण ही वेद का रहस्य है। अभेदबुद्धि से किये गये स्वधर्म आचरण से ज्ञान-प्राप्ति काशीक्षेत्र में अत्यन्त सुलभ है।

**वर्णानुसार अपराधों का वर्णन**—विष्णु से शंकर ने समस्त अपराधों के विषय में पूछा तो उन्होंने बतलाया कि—ब्राह्मण का अपने धर्म द्वारा आचरण न करना, क्षत्रियों का प्रजा से दूर, रण से भय और पाप से भय न करना, वैश्यों का व्यवसायादि में बेइमानी करना, शूद्रों की द्विजों को उपेक्षा, मद्य-मांसादि का व्यसन अपराध है। माया से लोक-वंचना और तामसी वृत्तियों को त्यागकर सभी वर्ण के लोग काशी में रहकर मुक्तिलाभ कर सकते हैं।

**काशीसेवन का आध्यात्मिक रहस्य**—इसके विषय में भगवान विष्णु ने शंकर जी से कहा कि-धन, स्त्री, पुत्र से विरत होकर काशीनिवास करना अतिउत्तम होता है। काशीनिवास के लिए सदाचार सम्पन्नता, भगवान विश्वनाथ और माता अन्नपूर्णा की भक्ति एकमात्र इष्ट है। धर्माचरण, गुरु एवं समस्त सेवा आवश्यक है। शास्त्रश्रवण करने के बाद जो मूर्ख पापरत ही रहते हैं उनको कभी भी मोक्ष नहीं मिलता। अतः मन पर पूर्णनिग्रह आवश्यक हैं।

## चतुर्विंशोऽध्यायः

**विघ्नज्ञान के विषय में सनातन ब्राह्मण का आख्यान**—सनातन नाम का ब्राह्मण वेद-शास्त्रों का ज्ञाता एवं सुखी गृहस्थ था। वह सर्वदा काशी माहात्म्य सुना करता था। उसके तीन पुत्र और कई पौत्र थे। दुर्भाग्यवश वे सभी कलह, जुआ, पाखण्ड

आदि कुकर्मों में लगे रहते थे। एकदिन उनका ज्येष्ठ पुत्र सिनी जिसे ज्योतिष शास्त्र का कुछ ज्ञान था सुबाहु राजा के अन्तःपुर की स्त्रियों की हस्तरेखापरीक्षा करने के बहाने राजमहल में गया और वहाँ की राजपत्नी से व्यभिचार करने लगा। राजा ने उसे रंगेहाथ पकड़कर पिटाई की और उसके पिता सनातन को बुलाकर सम्पूर्ण घटना बताने का उलाहना देते हुए कहा कि—हे ब्राह्मण मैं बिना दण्ड दिये तुम्हें और तुम्हारे परिवार को देश निकाला देता हूँ।' उस ब्राह्मण ने काशीवास के लिए आतुरता दिखलाते हुए अपने पुत्रों को छोड़ने की प्रतिज्ञा की। उसी समय अपशब्द कहती हुई उसकी पत्नी आयी। इन सभी घटनाओं से दुःखी होकर सनातन ने अपनी पत्नी को छोड़ने की बात कही।

वह ब्राह्मण काशी में नियम-धर्म से जीवनयापन करने लगा। एक दिन उनके भाई-बन्धु उसे पकड़कर राजा के समक्ष ले गये और अपने हिस्से का भाग मांगने लगे। राजा सुबाहु ने सनातन को कुटुम्बियों को धन देने का आदेश दिया। सनातन समस्त धन कुटुम्बियों को बांटकर काशीवास करने लगा। उस काशीवासी जीवन से अपना भविष्य सुधाकर मोक्ष को प्राप्त किया। अतएव काशीवास में स्त्री, पुत्र, सम्बन्धी आदि के लिए मोह तथा धनप्राप्ति लोभ बाधक है। इन्हें छोड़कर ही मनुष्य परम-पद पा सकता है।

**काशीवासी व्यक्ति के लिए दुःख का कारण**—सूत जी ने बतलाया कि काशी में पापी लोग यह नहीं सोचते कि एक बार भी छोटा-बड़ा किया गया पाप अक्षम्य होता है। वे केवल उत्पन्न होने वाली बाधाओं का कारण जानना चाहते हैं, यही उनके दुःख का कारण है। अतएव जो मनुष्य शान्तचित्त से सांसारिक जंजालों को छोड़कर निःस्वार्थ भाव से काशीवास करते है उन्हें मोक्ष मिलता है।

## पञ्चविंशोऽध्यायः

**काशीवासियों के लिए कर्तव्य एवम् धर्म-निर्देश**—सूत जी ने कहा कि काशी में निवास करने वाले पापीगण यह विचार नहीं करते कि काशी में एक बार भी किया हुआ छोटा-बड़ा पाप उनके लिए अनिष्टकारी है। वे यही सोचते हैं कि विघ्न का कारण कुछ और है जबकि यही प्रवृति उनके दुःख का एकमात्र कारण है। अतः जो मनुष्य माया-मोह को त्यागकर शुद्ध मन से काशी का सेवन करता है, उसे परमपद की प्राप्ति होती है। इसके प्रतिकूल जो मनुष्य पाखण्ड का आचरण करते हैं, वे स्वयं को ठगते हैं।

**कामीपुरुषों के उद्धार का उपाय**—हिरण्य नामक शिवभक्त अत्यन्त अभिमानी था, पाप आचरण करने के कारण उसे पिशाच योनि मिली। इसकी कथा यह है कि वह

